एवं सहज भाव १०।२८।१३।७ को विषम राशि ( कुम्भ ) में होने के कारण क्रम गणना सिद्ध हुई। अतः उस के वर्णद राश्यादि = ( १०।१६।४८।२२ ) में भाव को घटाने से शेष ११।१८।३५।१५ बचा, इस में राशि ( ११ ) के समान दशा वर्ष हुआ। शेष अंशादि ( १८।३५।१५ ) को वारह से गुणा कर तीस का भाग दिया तो $\frac{\text{१२ (१८।३५।१५)}}{\text{३०}}=\frac{\text{२ (१८।३५।१५)}}{\text{५}}=\frac{\text{३६।७०।३०}}{\text{५}}=\frac{\text{३७।१०।३०}}{\text{५}}$, यहां प्रथम खण्ड में भाग देने से लब्ध मास = ७, शेष $\frac{\text{२।१०।३०}}{\text{५}}$, को तीस से गुणा किया तो दिनादि = $\frac{\text{३० (२।१०।३०)}}{\text{५}}$ = ६ (२।१०।३०) = (१२।६०।१८०) = १३।३।००, अतः दशा वर्षादि = ११।७।१३।३।०० हुआ। इसी प्रकार अन्य भावों की भी दशा लानी चाहिए।

अथ वर्णददशाचक्रम्—

| भावाः | ध. | म. | कु. | मी. | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्षाणि | ६ | ८ | ११ | ८ | ५ | ९ | | | | | | |
| मासाः | ३ | १ | ७ | ६ | ७ | ० | | | | | | |
| दिनानि | ९ | ० | १३ | ०० | १३ | १८ | | | | | | |
| दण्डाः | ४२ | २६ | ३ | १७ | ३ | ३५ | | | | | | |
| पलाः | ३६ | १२ | ० | ८ | ४८ | २४ | | | | | | |
| सम्वत् | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. | सं. |
| १९६५ | | | | | | | | | | | | |
| सूर्यः | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. | सू. |
| ५<br>१५<br>४६<br>३१ | | | | | | | | | | | | |

अथ भापवादमाह—

**न ग्रहाः ॥ ३४ ॥**

वि० नेति । ग्रहाः = खेटाः, न=सवर्णा न भवन्ति । अत्र द्वावाशयौ तत्र–यथा भावा राशयश्च संख्यावोधकाक्षरगम्यास्तथा ग्रहा न किन्तु प्रसिद्धपदावगम्या एवेत्यर्थः, इति प्रथमाशयः । एवं यथा भावा राशयश्च सवर्णा वर्णदराशिसमन्वितास्तथा ग्रहा न, ग्रहाणां वर्णदराशयो न भवन्तीत्यर्थः, इति द्वितीयाशयः ॥ ३४ ॥

भाषा—जिस तरह भाव और राशियों की संख्या कटपयादि वर्ण से जानी जाती हैं उस तरह ग्रह अक्षरों से नहीं जाने जाते । तथा जिस तरह भाव और राशियों की वर्णद दशा बनती है, उस तरह ग्रहों की नहीं ॥ ३५ ॥

अथ होरादिज्ञानायाह—

**होरादयः सिद्धाः ॥ ३५ ॥**

वि० होरादय इति । होरादयः = होराद्रेष्काणादयः, सिद्धाः = शास्त्रान्तरप्रसिद्धाः ( विज्ञेयाः ) ॥ ३५ ॥

भाषा—होरा, द्रेष्काण आदि शास्त्रान्तर प्रसिद्ध यहां भी समझना चाहिए ।

अथ प्रसङ्गाद्ग्रन्थान्तरोक्तहोरादयो लिख्यन्ते

तत्र प्रथमं होरामाह—

राशेरर्द्धंभवेद्धोरास्ताश्चतुर्विंशतिः स्मृताः । मेषादि तासां होराणां परिवृत्तिद्वयं भवेत् ॥
सूर्येन्द्वोर्विषमे राशौ समे तद्विपरीतकम् । पितरश्चन्द्रहोरेशा देवाः सूर्यस्य कीर्तिताः ॥

भाषा—राशि का आधा होरा होती है अतः वे बारह राशियों में चौबीस होती हैं, उन होराओं की दो परिवृत्ति होती हैं । विषम राशि में पहले १५ अंश तक सूर्य होरा होती है । उसके बाद ३० अंश तक चन्द्र होरा होती है । सम राशि में उस के विपरीत होरा होती है । अर्थात् पहले १५ अंश तक चन्द्र और उसके बाद ३० अंश तक रवि की होरा होती हैं । चन्द्र होरा के स्वामी पितर हैं और सूर्य होरा के स्वामी देवता हैं ।

इति महर्षिजैमिनिप्रणीतजैमिनिसूत्रटीकायां प्रथमाध्याये प्रथमः पादः ।

## अथ प्रथमाध्याये द्वितीयः पादः।

तत्र प्रथममात्मकारकनवांशमालंब्य ग्रहाणां फलं वाच्यमित्याह—

**अथ स्वांशो ग्रहाणाम् ॥ १ ॥**

वि०—अथेति। अथ = अनन्तरं, स्वांशः = आत्मकारकाश्रितांशः (स्वस्यात्मकारकस्य योंऽशो नवांशः) तस्मादिति शेषः। ग्रहाणां = रव्यादिखेटानां, फलं विचार्य्यमिति शेषः ॥ १ ॥

भाषा—अब इस के अनन्तर आत्मकारक ग्रहों के नवांश पर से ग्रहों का फल विचारना चाहिए ॥ १ ॥

अथात्मकारकाश्रितमेषादिनवांशफलान्याह—

**पञ्च मूषिकमार्जाराः ॥ २ ॥ तत्र चतुष्पादः ॥ ३ ॥**

वि०—पञ्चेति। पञ्च = मेषः (आत्मकारकांशे चेत्), मूषिकमार्जाराः=उन्दुरुविडालाः, दुःखदा भवन्ति।

तत्रेति। तत्र = वृषः (आत्मकारकांशे चेत्तदा) चतुष्पादः = वृषादयः सुखदा भवन्ति ॥ २-३ ॥

भाषा—अगर आत्मकारक ग्रह का नवांश मेष राशि का हो तो चूहों और बिलाड़ों से दुःख होता है।

अगर आत्मकारक ग्रह का नवांश वृष का हो तो चार पांव वाले पशु सुख देने वाले होते हैं ॥ २-३ ॥

**मृत्यौ कण्डूः स्थौल्यञ्च ॥ ४ ॥ दूरे जलकुष्ठादिः ॥ ५ ॥**

वि०—मृत्याविति। मृत्यौ = मिथुने (आत्मकारकांशे चेत्तदा), कण्डूः = कण्डूरोगः, स्थौल्यं = शरीरस्थौल्यञ्च भवति।

दूरे इति। दूरे = कर्के (आत्मकारकांशे चेत्तदा), जलकुष्ठादिः = जलभयं कुष्ठरोगश्च भवति ॥ ४-५ ॥

भाषा—यदि आत्मकारक का नवांश मिथुन में हो तो दाद, खुजली, आदि रोग तथा शरीर में स्थौल्य होते हैं।

अगर आत्मकारक ग्रह का नवांश कर्क में पड़े तो जल से भय और कुष्ठादि रोग होते हैं ॥ ४-५ ॥

**शेषाः श्वापदानि ॥ ६ ॥ मृत्युवज्जायाग्निकणाश्च ॥ ७ ॥**

वि०—शेषा इति। शेषाः = सिंहः (स्वांशे चेत्तदा) श्वापदानि = शूनकादयो दुःखदा भवन्ति।

मृत्युवदिति । जाया = कन्या ( आत्मकारकांशे चेत्तदा ) मृत्युवत् = मिथुनांशकवत् ( मिथुने प्रतिपादितफलवत् फलं ज्ञेयमित्यर्थः ), तथा अग्निकणश्च = अग्निकणेन दुःखं भवतीति ॥ ६–७ ॥

भाषा—यदि आत्मकारकांशक में सिंह हो तो कुक्कुरादि जानवरों से भय होता है। अगर आत्मकारकांशक में कन्या पड़े तो मिथुन के समान फल होता है। तथा अग्नि का भय होता है ॥ ६–७ ॥

**लाभे वाणिज्यम् ॥ ८ ॥ अत्र जलसरीसृपाः स्तन्यहानिः ॥ ९ ॥**

वि०—लाभ इति। लाभे = तुलांशे ( आत्मकारकांशे ), वाणिज्यम् = वाणिज्यवान् स्यात् ।

अत्र = वृश्चिकांशे ( आत्मकारकांशे सति ), जलसरीसृपाः = जलसर्पादयः ( दुःखदा भवन्ति ), स्तन्यहानिः = मातृदुग्धहानिश्च भवति ॥ ८–९ ॥

भाषा—यदि आत्मकारक के नवांश में तुला हो तो वाणिज्य से लाभ होता है। अगर आत्म कारक के नवांश में वृश्चिक पड़े तो जल, सर्प आदि जन्तुओं से भय होता है। तथा माता के दुग्ध की हानि होती है ॥ ८–९ ॥

**समे वाहनादुच्चाच्च पतनम् ॥ १० ॥**

**जलचर–खेचर–खेट–कण्डू–दुष्टग्रन्थयश्च रिष्फे ॥ ११ ॥**

वि०—सम इति । समे = धनुषि ( कारकांशे चेत्तदा ), वाहनात् = अश्वादेः, उच्चात् = उच्चप्रदेशाच्च, क्रमात् पतनं = किञ्चिद्वस्तुसंलग्नपूर्वकं पतनं भवति, न शीघ्रम् ।

रिष्फे = मकरांशे ( कारकांशे चेत्तदा ), जलचरखेचरखेटकण्डूदुष्टग्रन्थयः = जलचराः मत्स्यादयो जलजन्तवः, खेचराः पक्षिणः, खेटाः ग्रहाः, दुःखदा भवन्ति, तथा कण्डूदुष्टग्रन्थिरोगाश्च कण्डूगण्डादिकरोगाश्च भवन्ति ।

भाषा—यदि आत्मकारक के नवांश में धनु हो तो घोड़ा आदि वाहन तथा उच्च स्थान से क्रमसे ( धीरे धीरे कहीं कहीं रुक कर पतन होता है )।

अगर आत्मकारक के नवांश में मकर हो तो जल जन्तु, पक्षी तथा ग्रह दुःख दायक होते हैं। और कण्डू रोग दुष्ट ग्रन्थि (गण्डमालादि) का भय होता है १०–११

**तड़ागादयो धर्मे ॥ १२ ॥ उच्चे धर्मनित्यता कैवल्यञ्च ॥ १३ ॥**

वि०—तड़ागादय इति । धर्मे = कुम्भे ( कारकांशे चेत्तदा ), तड़ागादयः = तड़ागवापीकूपादिसम्पादका भवन्ति ।

उच्चे = मीने ( कारकांशे चेत्तदा ), धर्मनित्यता = धर्मनित्यत्वं, कैवल्यं = मोक्षश्च भवति ॥ १२-१३ ॥

भाषा—यदि आत्मकारक का नवांश कुम्भ राशि में पड़े तो पोखर, कूआं आदि खुदवाता है।

अगर मीन में पड़े तो धर्म में नित्यता और मोक्ष को पाता है ॥ १२-१३ ॥

अथ कारकांशे ग्रहस्थित्या फलान्याह—

तत्र रवौ राजकार्यपरः ॥ १४ ॥

पूर्णेन्दुशुक्रयोर्भोगी विद्याजीवी च ॥ १५ ॥

धातुवादी कौन्तायुधो वह्निजीवी च भौमे ॥ १६ ॥

वणिजस्तन्तुवायाः शिल्पिनो व्यवहारविदश्च सौम्ये ॥ १७ ॥

कर्मज्ञाननिष्ठा वेदविदश्च जीवे ॥ १८ ॥

राजकीयाः कामिनः शतेन्द्रियाश्च शुक्रे ॥ १९ ॥

प्रसिद्धकर्माजीवः शनौ ॥ २० ॥

धानुष्काश्चौराश्च जाङ्गलिका लौहयन्त्रिणश्च राहौ ॥ २१ ॥

गजव्यवहारिणश्चौराश्च केतौ ॥ २२ ॥

वि०—तत्रेति । तत्र = तस्मिन्कारकांशे, रवौ = सूर्ये, राजकार्यपरः=राजकार्यविधायकः स्यात् ।

पूर्णेन्दुशुक्रयोः=पूर्णचन्द्रभार्गवयोः कारकांशे स्थितयोः सतोः, भोगी=भोगवान्, विद्याजीवी = विद्योपार्जितवित्तादिना जीवननिर्वाहकारकः स्यात् ।

भौमे = कुजे, कारकांशे सति, धातुवादी = रसायनविद्याज्ञाता, कौन्तायुधः = कुन्तनामकशस्त्रधारणकर्ता, वह्निकृतजीवनवांश्च स्यात् ।

सौम्ये = बुधे कारकांशे सति, वणिजः = वणिक्कर्मकर्तारः, तन्तुवायाः=कुविन्दाः, शिल्पिनः = चित्रनिर्माणकर्मकुशलाः, व्यवहारविदः = व्यावहारिकाश्च भवन्ति ।

जीवे = गुरौ कारकांशे सति, कर्मज्ञाननिष्ठाः = कर्मज्ञाननैष्ठिकाः, वेदविदः = वेदज्ञातारश्च भवन्ति ।

शुक्रे = भृगौ कारकांशे सति, राजकीयाः = राजाधिकारवन्तः, कामिनः=अनेकयोषिल्लिप्सवः, शतेन्द्रियाः = शतवर्षजीविनश्च भवन्ति ।

शनौ = शनैश्चरे कारकांशे सति, प्रसिद्धकर्माजीवः = ख्यातकर्माजीवः स्यात् ।

राहौ = विधुन्तुदे कारकांशे सति, धानुष्काः = धनुर्विद्यायां कुशलाः, चौराः =

तस्कराः, जाङ्गलिकाः = विषवैद्याः, लौहयन्त्रिणः = लौहयन्त्रनिर्माणकर्तारश्च स्युः ।

केतौ = कारकांशे सति, गजव्यवहारिणः = हस्तिक्रयविक्रयविधायकाः, चौराश्च भवन्ति ॥ १४-२२ ॥

भाषा—यदि आत्मकारक के नवांश में सूर्य हो तो राजकार्य कर्ता होता है ।

पूर्ण चन्द्रमा और शुक्र हो तो भोग करने वाला और विद्या से जीविका चलाने वाला होता है ।

मङ्गल हो तो रसायन विद्या जानने वाला, बर्छी रखने वाला और अग्नि से जीविका करने वाला होता है ।

बुध हो तो व्यापार करने वाला, कपड़ा बिनने वाला, चित्र शास्त्र को जानने वाला और व्यापार में पण्डित होता है ।

बृहस्पति हो तो ज्ञान में श्रद्धा रखने वाला, वेद को जानने वाला होता है ।

शुक्र हो तो राजकर्म करने वाला, कामी और सौ वर्ष जीने वाला होता है ।

शनि हो तो प्रसिद्ध कर्म से जीविका करने वाला होता है ।

राहु हो तो धनुष तीर रखने वाला, चोर, विषविद्या जानने वाला और लोहे का यन्त्रादि बनाने वाला होता है ।

केतु हो तो हाथियों का क्रय, विक्रय करने वाला और चोर होता है ॥ १४-२२ ॥

अथात्रवृद्धवाक्यम्—

कारकांशे यदा सूर्यस्तिष्ठति द्विज वीर्ययुक् । आदावन्ते पुमान् सोऽपि राजकार्येषु तत्परः ॥
कारकांशे तु पूर्णेन्दुर्दैत्याचार्येण वीक्षितः । शतभोगी भवेत्सोऽथ विद्याजीवी भवेद्द्विज ।
कारकांशे यदा भौम बलाढ्येन युतेक्षितः । रसवादी कुन्तधारी वह्निकृज्जीवनं भवेत् ॥

कारकांशे यदा सौम्यः तिष्ठत्येव बलाढ्यकः ।
शिल्पको व्यवहारी च वणिक्कृत्यपरो द्विज ॥

कारकांशे गुरौ विप्र कर्मनिष्ठापरो भवेत् । सर्वशास्त्राधिकारी च विख्यातः क्षितिमण्डले ॥
कारकांशे यदा शुक्रः राजमानी सदाभवेत् । सदिन्द्रियः शताब्दायुः कथनीयं द्विजोत्तम ॥
कारकांशे यदा सौरिर्मृत्युलोके प्रसिद्धिमान् । महतां कर्मणां वृत्तिः क्षितिपालेन पूजितः ॥
कारकांशे यदा राहुर्धनुर्धारी प्रजायते । जांगल्यलौहयन्त्रादिकारकश्चौरसङ्गमी ॥
कारकांशे यदा केतुस्तिष्ठति द्विजसत्तम । व्यवहारी गजादीनामुशन्ति परद्रव्यके ॥

अथ कारकांशस्थितराहुयुतार्के शुभग्रहावलोकिते फलान्याह—

**रविराहुभ्यां सर्पनिधनम् ॥ २३ ॥ शुभदृष्टे तन्निवृत्तिः ॥ २४ ॥**
**शुभमात्रसम्बन्धाज्जाङ्गलिकः ॥२५॥ कुजमात्रदृष्टे गृहदाहकोऽग्निदो वा ॥**

शुक्रदृष्टे न दाहः ॥ २७ ॥ गुरुदृष्टे त्वासमीपगृहात् ॥ २८ ॥

वि०—रविराहुभ्यामिति । रविराहुभ्यां = सूर्यविधुन्तुदाभ्यां कारकांशस्थिताभ्यां ( राहुसहितरवौ कारकांशग इत्यर्थः ). सर्पनिधनं=सर्पान्मरणं स्यात् ।

शुभदृष्टे=शुभग्रहावलोकिते ( कारकांशस्थितराहुसहितसूर्य इत्यर्थः ) तन्निवृत्तिः= सर्पनिधननिवृत्तिः स्यात् ( सर्पान्निधनं न भवेदित्यर्थः ) ।

शुभमात्रसम्बन्धात् = केवलशुभग्रहसम्बन्धात् ( कारकांशगयोः रविराह्वोः शुभ-मात्रसम्बन्धादित्यर्थः ) जाङ्गलिकः=विषवैद्यः स्यात् ।

कुजमात्रदृष्टे = केवलभौमावलोकिते ( कारकांशे रविराहुभ्यां युते कुजमात्रदृष्ट इत्यर्थः ). गृहदाहकः भवनदग्धकर्ता, वा अग्निदः=गृहदाहायाग्निदः स्यात् ।

शुक्रदृष्टे=भार्गवावलोकिते, न दाहः=गृहदाहको न स्यात् ।

गुरुदृष्टे=बृहस्पतिदृष्टे, आसमीपगृहात् =समीपगृहं यावत् दाहकः स्यात् ( केवलं स्वगृहस्यैव दाहको न किन्तु समीपवर्तिगृहस्यापि दाहक इत्यर्थः ) ॥ २३—२८ ॥

भाषा—अगर कारकांश में राहु से युत रवि हो तो सर्प से मृत्यु होती है ।

अगर कारकांश में रवि राहु से युत होकर शुभ दृष्ट हो तो सर्प से मरण नहीं होता है ।

अगर कारकांश में स्थित राहु से युत रवि को केवल शुभ ग्रह से ही सम्बन्ध हो तो विषवैद्य होता है ।

अगर कारकांश में स्थित राहु से युत रवि केवल मङ्गल से देखा जाता हो तो घर जलाने वाला या घर जलाने के लिये आग देने वाला होता है ।

अगर कारकांश स्थित राहु से युत रवि कुज से दृष्ट होकर शुक्र से भी देखा जाता हो तो गृह दाह करने वाला नहीं होता है ।

अगर कारकांश स्थित राहु युत रवि कुज दृष्ट होकर बृहस्पति से भी देखा जाता हो तो अपना घर को जला कर स्वगृह के समीपस्थ गृह को भी जलाता है ॥२३-२८॥

अत्र वृद्धवाक्यम्—

कारकांशे तमोभानू शुभषड्वर्गसंयुतौ । विषवैद्यो भवेन्नूनं विषहर्ता विचक्षणः ॥
भौमेक्षिते कारकांशे भानुस्वर्भानुसंयुते । अन्यग्रहा न पश्यन्ति स्ववेश्मपरदाहकः ॥
यदि सौम्येक्षिते स्वांशे वह्निदो नैव जायते । पापर्क्षे तु गुरोर्दृष्टे समीपगृहदाहकः ॥

अथ गुलिकसहितकारकांशे फलमाह—

सगुलिके विषदो विषहतो वा ॥ २९ ॥

वि०—सगुलिक इति । सगुलिके=गुलिकसहिते कारकांशे, विषदः=परस्मै विषदाता. वा=अथवा, विषहतः = स्वयं विषेण हतः स्यात् ॥ २९ ॥

भाषा—अगर गुलिक से युत कारकांश हो तो वह दूसरे को विष देने वाला होता है, या स्वयं विष खाकर मर जाता है ॥ २९ ॥

अथ गुलिकयुते कारकांशे चन्द्रादिग्रहदृष्टिवशात्फलमाह—

चन्द्रदृष्टे चौरापहृतधनश्चौरो वा ॥ ३० ॥

बुधमात्रदृष्टे बृहद्बीजः ॥ ३१ ॥

वि०—चन्द्रदृष्ट इति । चन्द्रदृष्टे = सगुलिके कारकांशे चन्द्रेण दृष्टे, चौरापहृतधनः = तस्करैर्नीतधनः, वा चौरः = स्वयमेव चौरः स्यात् ।

बुधमात्रदृष्टे = सगुलिके कारकांशे केवलबुधेनैव दृष्टे, बृहद्बीजः—स्थूलवृषणः स्यात् ॥ ३०—३१ ॥

भाषा—यदि गुलिक सहित कारकांश चन्द्रमा से देखा जाता हो तो उसका धन चोर हरण कर लेता है, या स्वयं चोरी करने वाला होता है ।

अगर गुलिक सहित कारकांश पर केवल बुध की दृष्टि हो तो उसका बड़ा अण्डकोश होता है ॥ ३०–३१ ॥

अथ गुलिकज्ञानप्रकारो वृद्धैरुक्तः—

रविवारादिशन्यन्तं गुलिकादि निरूप्यते । दिवसानष्टधा कृत्वा वारेशाद्गणयेत्क्रमात् ॥

अष्टमोंऽशो निरीशः स्याच्छन्यंशो गुलिकः स्मृतः ।

रात्रिरप्यष्टधा भक्ता वारेशात् पञ्चमादितः ॥

गणयेदष्टमः खण्डो निष्पतिः परिकीर्तितः । शन्यंशो गुलिकः प्रोक्तो गुर्वंशो यमघण्टकः ॥

भौमांशो मृत्युरादिष्टो रव्यंशः कालसंज्ञकः । सौम्यांशोऽर्धप्रहरकः स्पष्टकर्मप्रदेशकः ॥

भाषा—रविवार से लेकर शनैश्चर पर्यन्त गुलिकादि योग का निरूपण करते हैं। यदि दिन में इष्ट काल हो तो दिन मान को आठ भाग करके इष्ट दिन के क्रमसे सात ग्रह सात खण्डों के स्वामी होते हैं। आठवाँ भाग स्वामी से वर्जित होता है, अर्थात् उस का कोई स्वामी नहीं होता है। उन सातो भागों में जिस का शनि स्वामी हो वह काल गुलिक कहलाता है ।

इसी प्रकार यदि रात्रि में इष्ट काल हो तो रात्रि मान को आठ भाग करे और उस दिन जो वार हो उस से पाँचवां वार आदि कर के क्रमसे सात खण्डों के स्वामी होते हैं। अष्टम भाग स्वामी से रहित है। उन सातो भागों में जो शनि का भाग हो वह गुलिक होता है, बृहस्पति का भाग यमघण्टक होता है, मङ्गल का भाग मृत्यु संज्ञक

होता है, रवि का भाग काल संज्ञक होता है और बुध का भाग अर्धप्रहर संज्ञक होता है।

अथ सूर्यादिवारे गुलिकखण्डसंख्यामाह—

दिवा सप्ताङ्गपञ्चाब्धित्रिद्व्येकप्रमिता रवेः ( ७।६।५।४।३।२।१ ) ।
खण्डा रात्रौ तथा त्रिद्विधराद्र्यङ्गशराब्धयः ( ३।२।१।७।६।५।४ ॥

भाषा—अगर दिन में इष्ट काल हो तो रव्यादि वारों में क्रमसे ७।६।५।४।३।२।१। ये गुलिक खण्ड संख्या होती हैं। अगर रात में इष्ट काल हो तो रव्यादि वारों में क्रमसे ३।२।१।७।६।५।४ ये गुलिक खण्ड संख्या होती हैं।

इस से सिद्ध होता है कि रविवार के दिन, दिन के सातवें भाग में और रात्रि के तीसरे भाग में गुलिक योग रहता है।

सोमवार के दिन, दिन के छठे भाग में और रात्रि के द्वितीय भाग में गुलिक योग रहता है।

बुधवार के दिन, दिन के चतुर्थ भाग में और रात्रि के सप्तम भाग में गुलिक योग रहता है।

बृहस्पति के दिन, दिन के तृतीय भाग में और रात्रि के छठे भाग में गुलिक योग रहता है।

शुक्र के दिन, दिन के द्वितीय भाग में और रात्रि के पांचवें भाग में गुलिक योग रहता है।

शनैश्चर के दिन, दिन के प्रथम भाग में और रात्रि के चतुर्थ भाग में गुलिक योग रहता है।

उदाहरण—पूर्वोक्त उदाहरण में शुक्र वार के दिन में इष्ट काल है, इसलिये दिन मान ( २९।३० ) का घट्यादिक अष्टमांश ( ३।४१।१५ ) इतना एक खण्ड का मान हुआ। यहाँ वारेश शुक्र है अतः शुक्र से गिनने से द्वितीय खण्ड शनि का हुआ, वही गुलिक कहलाता है।

अथ खण्डतो गुलिकेष्टकालज्ञानप्रकारो मदीयः—

हन्याद्दिवा दिवसमानमितिं च रात्रौ रात्रेर्मितिं गुलिकखण्डकमानमित्या ।
नागैर्हरेदुदयतो गुलिकेष्टकालो रात्रावसौ दिवसमानमितौ हि योज्यः ॥

भाषा—अगर दिन में इष्ट काल हो तो दिन मान को गुलिक के इष्ट खण्ड से गुणा कर गुणन फल में आठ का भाग देने से लब्ध सूर्योदय से गुलिकेष्ट काल होता है।

तथा यदि रात्रि में इष्ट काल हो तो रात्रि मान को गुलिक के इष्ट खण्ड से गुणा कर गुणन फल में आठ का भाग देने से लब्ध सूर्यास्त से गुलिकेष्ट काल होता है, इसको

दिन मान में जोड़ने से सूर्योदय से गुलिकेष्ट काल होता है। उस पर से लग्नानयन-रीत्या लग्न बनाना वही गुलिकेष्ट लग्न होगा।

उदाहरण—शुक्र के रोज दिन में इष्टकाल है, अतः दिनमान (२९।३०) को शुक्रवार के दिन के गुलिक खण्ड २ से गुणा किया तो (५९।००) हुआ इस में आठ का भाग देने से लब्ध ७।२२।३० घट्यादि गुलिकेष्ट काल हुआ।

अब यहाँ गुलिकेष्ट लग्न साधन करने के लिये गुलिकेष्ट कालिक रवि साधन करना है। इस लिये अब इष्टकाल = १७।२६ और गुलिकेष्ट काल ७।२२ है, इन दोनों का अन्तर किया तो १०।४ इतना हुआ। इष्ट घट्यादि अन्तर से जन्म कालिक सूर्य में चालन देकर गुलिकेष्टकालिक रवि बनाना है, यहाँ रवि की विकलात्मक गति = ३५४५ इतना है। पलात्मक इष्टकाल गुलिकेष्ट काल का अन्तर = ६०४ इतना है। अब अनुपात किया कि छत्तीस सौ पला में रवि की विकलात्मक गति ३५४५ इतना पाते हैं तो अन्तर पला ६०४ में क्या $= \frac{३५४५ \times ६०४}{३६००} = \frac{७०९ \times ६०४}{७२०} = \frac{७०९ \times १५१}{१८०} = \frac{१०७०५९}{१८०} =$ ९।५५ यह कलादि चालन आया। यदि इसको गुलिकेष्ट काल से जन्मकाल के आगे होने के कारण तात्कालिक सूर्य में घटाया तो गुलिकेष्ट कालिक सूर्य = ५।१५।५६।२६ इतना हुआ।

अब गुलिकेष्ट लग्न साधन करते हैं। जैसे गुलिकेष्टकालिक सूर्य राश्यादि = ५।१५।५६।२६ में अयनांश = २१।८।३० को जोड़ दिया तो सायन सूर्य ६।७।४।५६ इतना हुआ। अब यहाँ भोग्य प्रकार से लग्न साधन करना है इस लिये यदि छ राशि को छोड़ कर भुक्तांशादि = ७।४।५६ को तीन में घटाया तो भोग्यांशादि = २२।५५।४ इतना हुआ। अब सायनार्क तुला का है इस लिये तुला के उदयमान ३३८ से भोग्यांशादि २२।५५।४ को गुणा किया तो ७४३६।१८५९०।१३५२ इतना हुआ, इस को सठियां कर ७७४६।१२।३५ इतना हुआ, इस में तीसका भाग देने से लब्ध सूर्य के भोग्य पलादि २५८।१२।२५ इतना हुआ, इस को इष्ट दण्डादि ७।२२ को पलात्मक ४४२ कर के उस में घटाया तो १८३।४७।३५ इतना हुआ। अब यहाँ सायन सूर्य तुला का है, इस के आगे वृश्चिक का उदय मान ३४७ इस (१८३।४७।३५) में नहीं घट सकता अतः यहाँ पर शेष १८३।४७।३५ इतना ही हुआ, इस शेष को तीस से गुणा किया तो ५४९०।१४१०।१०५० इतना हुआ, इस को सठिया कर ५५१३।४७।३० इतना हुआ। इस में अशुद्ध वृश्चिक राशि के उदय मान (३४७) से भाग दिया तो लब्ध = १५।५३।२४ इतना हुआ, इस में शुद्ध राशि

| उदयमानानि |
|---|
| २१८ |
| २९१ |
| ३०३ |
| ३४३ |
| ३४७ अ० |
| ३३८ उ० |

संख्या ७ जोड़ा तो सायन लग्न=७।१५।५३।२४ इतना हुआ, इस में अयनांश=(२१।८।३०) को घटाया तो निरयण गुलिकेष्ट लग्न=६।२४।४४।५४ हुआ।

अथ केतुयुते कारकांशे पापग्रहादिदृष्टे फलान्याह—

तत्र केतौ पापदृष्टे कर्णच्छेदः कर्णरोगो वा ॥ ३२ ॥
शुक्रदृष्टे दीक्षितः ॥ ३३ ॥ बुधशनिदृष्टे निर्वीर्यः ॥ ३४ ॥
बुधशुक्रदृष्टे पौनः पुनिको दासीपुत्रो वा ॥ ३५ ॥
शनिदृष्टे तपस्वी प्रेष्यो वा ॥३६॥ शनिमात्रदृष्टे संन्यासाभासः॥३७॥

वि०—तत्र केताविति। अत्र 'तत्र' इति पदोपादानात् "सगुलिक" इति पदं निवृत्तम्। तत्र = कारकांशे, केतौ = केतुग्रहे, पापदृष्टे = पापग्रहावलोकिते सति, कर्णच्छेदः = कर्णविनाशः, वा = अथवा, कर्णरोगः = श्रवणरोगः स्यात्।

शुक्रदृष्टे = कारकांशे केतौ शुक्रदृष्टे, दीक्षितः = यज्ञकर्म्मणि दीक्षितः स्यात्।

बुधशनिदृष्टे = कारकांशे केतौ बुधशनिभ्यां दृष्टे, निर्वीर्यः = हीनबलः स्यात्।

बुधशुक्रदृष्टे = कारकांशे केतौ बुधशुक्राभ्यां दृष्टे सति पौनः पुनिकः = पुनः पुनः प्रवक्ता, वा = अथवा, दासीपुत्रः = भृत्यापुत्रः स्यात्।

शनिदृष्टे = कारकांशे केतौ शनिदृष्टे, अग्रिमसूत्रे मात्रपदोपादानादन्यैरपि दृष्टे सति, तपस्वी = तापसः, वा = अथवा, प्रेष्यः = भृत्यः, स्यात्।

शनिमात्रदृष्टे = कारकांशे केतौ केवलशनैश्चरेण दृष्टे सन्यासाभासः = सन्यासवदाभासते न तु वास्तविकः सन्यासः स्यात् ॥ ३२-३७ ॥

भाषा—जिस के कारकांश में स्थित केतु यदि पाप ग्रह से देखा जाता हो तो उस के कान कट जाते हैं, या कानों में रोग होता है।

एवं जिस के कारकांश में स्थित केतु यदि शुक्र से देखा जाता हो तो वह यज्ञादि में मन्त्र ग्रहण करने वाला होता है।

एवं जिस के कारकांश में स्थित केतु यदि बुध और शनि से देखा जाता हो तो वह बल हीन होता है।

एवं जिस के कारकांश में स्थित केतु यदि बुध और शुक्र से देखा जाता हो तो वह एक ही बात को फिर फिर बोलने वाला अथवा दासी का पुत्र होता है।

एवं जिस के कारकांश में स्थित केतु यदि शनि और अन्य ग्रहों से भी देखा जाता हो तो वह तपस्वी या भृत्य होता है।

एवं जिसके कारकांश में स्थित केतु यदि केवल शनि से देखा जाता हो तो वह कपटी संन्यासी होता है, वास्तव संन्यासी नहीं ॥ ३२-३७ ॥

ग्रन्थेऽस्मिन् सर्वत्राक्षरैरङ्कसंख्याग्रहणनियमात् "तत्र" इति पदेन द्वितीयस्थानग्रहणं स्यात् , कथमत्र तेन "तस्मिन् कारकांशे" इत्यर्थः कृतः ।

तत्र वृद्धवाक्यं प्रमाणम्—

कारकांशे केतुयुक्ते पापग्रहनिरीक्षिते । श्रोत्रच्छेदो भवेन्नूनं कर्णरोगार्तिना द्विज ॥
कारकांशे स्थिते केतौ भृगुणा च समीक्षिते । युते वा जायते विप्र क्रियाकर्मसमन्वितः॥
कारकांशे स्थिते केतौ शनिसौम्यनिरीक्षिते । वलवीर्येण रहितो जायते सोऽपि मानवः॥
सकेतौ कारकांशे च बुधशुक्रनिरीक्षिते । जायते योनिश्रुतिको दासीपुत्रोऽथवा भवेत् ॥
सकेतौ कारकांशे च अन्यग्रहनिरीक्षिते । शनिदृष्टिविहीने च सत्याच्च रहितो भवेत् ॥

भाषा—यहाँ के अर्थको देखने से "तत्र" इस पद से "तस्मिन् कारकांशे" यह मुनि का अर्थ स्पष्ट होता है । वृद्ध वाक्य के साथ विरोध होने के कारण "तत्र" से द्वितीय स्थानका ग्रहण नहीं होता है ।

अथ केवलकारकांशे रविशुक्राभ्यां दृष्टे फलमाह—

**तत्र कारकांशे रविशुक्रदृष्टे राजप्रेष्यः ॥ ३८ ॥**

वि०—तत्र कारकांशे इति । अत्रापि "तत्र" इति पदेन "सकेतौ" इत्यस्य निवृत्तिर्जाता । तत्र = तस्मिन् कारकांशे, रविशुक्रदृष्टे=रविशुक्राभ्यां दृष्टे, राजप्रेष्यः= राजभृत्यः स्यात् ॥ ३८ ॥

भाषा—यदि केवल कारकांश रवि और शुक्र दोनों से देखा जाता हो तो राजा का भृत्य होता है ॥ ३८ ॥

अथ कारकांशाद्दशमभावफलमाह—

**रिष्फे बुधे बुधदृष्टे वा मन्दवत् ॥ ३९ ॥**
**शुभदृष्टे स्थैयः ॥ ४० ॥ रवौ गुरुमात्रदृष्टे गोपालः ॥ ४१ ॥**

वि०—रिष्फे बुध इति । रिष्फे = कारकांशाद्दशमे, बुधे = बुधयुते, वा = अथवा, बुधदृष्टे = सौम्यावलोकिते, मन्दवत् = शनैश्चरतुल्यं "प्रसिद्धकर्माजीवः" इति पूर्वोक्तफलमूह्यम् ।

शुभदृष्टे = कारकांशाद्दशमे बुधे शुभावलोकिते, स्थैयः = विवादपक्षस्य निर्णेता, पुरोहितो वा स्यात् ( स्थेयो विवादपक्षस्य निर्णेतरि पुरोहिते वा इति मेदिनी ) । रवौ = कारकांशाद्दशमे रवौ, गुरुमात्रदृष्टे = केवलबृहस्पतिना दृष्टे, गोपालः = गोपालकः स्यात् ॥ ३९–४१ ॥

भाषा—यदि कारकांश से दशम स्थान में बुध स्थित हो या बुध की दृष्टि हो तो शनि के समान फल होता है, अर्थात् प्रसिद्ध कर्म से जीविका करने वाला होता है।

यदि कारकांश से दशम में बुध हो और उस पर शुभग्रह की दृष्टि हो तो विवाद का निर्णय करने वाला या पुरोहित होता है।

यदि कारकांश से दशम में रवि हो और उस पर केवल गुरु की दृष्टि हो तो गौओं की रक्षा करने वाला होता है॥ ३९-४१॥

अत्र वृद्धाः—

दशमे कारकांशे च बुधेन समवीक्षिते। व्यापारे बहुलाभश्च महत्कर्मविचक्षणः॥
कारकांशे च दशमे रविणा च युते यदि। गुरुदृष्टे तथा विप्र जायते योगकारकः॥
कारकांशे च दशमे शुभखेटनिरीक्षिते। स्थिरचित्तो भवेद्बालो गम्भीरो बहुवीर्यवान्॥

अथ कारकांशाच्चतुर्थभावफलम्—

**दारे चन्द्रशुक्रदृग्योगात् प्रासादः॥ ४२॥**
**उच्चग्रहेऽपि॥ ४३॥ राहुशनिभ्यां शिलागृहम्॥ ४४॥**
**कुजकेतुभ्यामैष्टिकम्॥ ४५॥ गुरुणा दारवम्॥ ४६॥**
**तार्णं रविणा॥ ४७॥**

वि०—दार इति। दारे=कारकांशाच्चतुर्थे, चन्द्रशुक्रदृग्योगात्=चन्द्रशुक्रयोः दृष्टेर्योगात्, प्रासादः=प्रासादवान् भवेत्।

उच्चग्रहे=कारकांशाच्चतुर्थे उच्चंगतग्रहसत्त्वेऽपि प्रासादवान् भवेत्।

राहुशनिभ्यां=कारकांशाच्चतुर्थे राहुशनैश्चराभ्यां मिलिताभ्यां स्थिताभ्यां, शिलागृहं=शिलागृहनिर्माणकर्ता भवेत्।

कुजकेतुभ्यां=मङ्गलकेतुभ्यां मिलिताभ्यां कारकांशाच्चतुर्थे स्थिताभ्यां, ऐष्टिकं=इष्टिकागृहनिर्माणकर्ता भवति।

गुरुणा=कारकांशाच्चतुर्थे स्थितेन बृहस्पतिना, दारवम्=दारुसम्बन्धिगृहनिर्माणकर्ता भवति।

रविणा=कारकांशाच्चतुर्थे स्थिते सूर्ये, तार्णं=तृणसम्बन्धिगृहनिर्माणकर्ता भवति॥ ४२-४७॥

भाषा—यदि कारकांश से चतुर्थ स्थान में चन्द्रमा और शुक्र का योग या दृष्टि हो तो पक्का मकान बनाने वाला होता है।

कारकांश से चतुर्थ स्थान में उच्चगत ग्रह हो तो भी पक्का मकान बनाने वाला होता है।

कारकांश से चतुर्थ स्थान शनि और राहु से युत या दृष्ट हो तो पत्थर का गृह बनाने वाला होता है।

कारकांश से चतुर्थ स्थान बृहस्पति से युत या दृष्ट हो तो लकड़ी का गृह बनाने वाला होता है।

कारकांश से चतुर्थ स्थान सूर्य से युत या दृष्ट हो तो तृण का घर बनाने वाला होता है ॥ ४२–४७ ॥

अथ कारकांशान्नवमभावफलमाह—

**समे शुभदृग्योगाद् धर्मनित्यः सत्यवादी गुरुभक्तश्च ॥ ४८ ॥**

**अन्यथा पापैः ॥ ४९ ॥ शनिराहुभ्यां गुरुद्रोहः ॥ ५० ॥**

**रविगुरुभ्यां गुरावविश्वासः ॥ ५१ ॥**

वि०—सम इति । समे=कारकांशान्नवमे, शुभदृग्योगात्=शुभग्रहदृष्टियोगात्, धर्मनित्यः = धर्मतत्परः, सत्यवादी सत्यवक्ता, गुरुभक्तश्च = गुरुसेवकश्च भवति ।

पापैः= कारकांशान्नवमे पापग्रहदृग्योगैः, अन्यथा = पूर्वोक्ताद्विपरीतं स्यात्, अर्थात् धर्मानित्यः, असत्यवादी, गुरुभक्तिरहितश्च भवति ।

शनिराहुभ्यां=कारकांशान्नवमस्थाभ्यां शनिराहुभ्यां तद्द्रष्टृभ्यां वा, गुरुद्रोहः= गुरुणा समं द्रोहकारको भवति ।

रविगुरुभ्यां = कारकांशान्नवमे गुरुसूर्यदृष्टियुताभ्यां, गुरौ अविश्वासः = गुरौ विश्वासरहितो भवति ॥ ४८–५१ ॥

भाषा—यदि कारकांश से नवम स्थान में शुभ ग्रह की दृष्टि वा योग हो तो धर्म करने में तत्पर, सत्य बोलने वाला और गुरु में भक्ति करने वाला होता है।

तथा कारकांश से नवम में यदि पापग्रह की दृष्टि वा योग हो तो पूर्वोक्त फल के विपरीत फल समझना, अर्थात् धर्म करने में अतत्पर, असत्य बोलने वाला और गुरु में भक्ति नहीं करने वाला होता है।

एवं यदि कारकांश से नवम स्थान में शनि, और राहु की दृष्टि वा योग हो तो गुरु के साथ द्रोह करने वाला होता है।

अगर कारकांश से नवम में रवि और बृहस्पति की दृष्टि वा योग हो तो गुरु में अविश्वास होता है ॥ ४८–५१ ॥

अथ कारकांशान्नवमे भृग्वङ्गारकादिषड्वर्गफलमाह—

**तत्र भृग्वङ्गारकवर्गे पारदारिकः ॥ ५२ ॥**

**दृग्योगाभ्यामधिकाभ्यामामरणम् ॥ ५३ ॥**

**केतुना प्रतिबन्धः ॥ ५४ ॥ गुरुणा स्त्रैणः ॥ ५५ ॥**
**राहुणाऽर्थनिवृत्तिः ॥ ५६ ॥**

वि०—तत्रेति । तत्र = कारकांशान्नवमे, भृग्वङ्गारकवर्गे = शुक्रभौमान्यतरषड्वर्गे सति. पारदारिकः = परस्त्रीसक्तो भवति ।

दृग्योगाभ्यामधिकाभ्यां = कारकांशान्नवमे भौमशुक्रान्यतरषड्वर्गे सति षड्वर्गापेक्षयाऽधिकाभ्यां शुक्रभौमदृष्टियोगाभ्यां, आमरणं = मरणपर्य्यन्तं पारदारिको भवति ।

केतुना = कारकांशान्नवमे केतोर्दृष्टियोगाभ्यां, प्रतिबन्धः = आमरणं परदाराणांनिवृत्तिर्भवति ।

गुरुणा = कारकांशान्नवमे बृहस्पतिना युक्ते वा दृष्टे सति, स्त्रैणः = स्त्रीलोलो भवति ।

राहुणा = कारकांशान्नवमे राहुणा युक्ते वा दृष्टे, अर्थनिवृत्तिः = द्रव्यनाशो भवति ॥ ५२-५६ ॥

भाषा—जिस के कारकांश से नवम स्थान में शुक्र और मङ्गल का षड्वर्ग हो वह परस्त्री में निरत होता है ।

अगर कारकांश से नवम में शुक्र, और मङ्गल का षड्वर्ग हो और उस पर शुक्र, तथा मङ्गल की दृष्टि या योग भी हो तो मरण पर्य्यन्त पर स्त्री में निरत होता है ।

अगर कारकांश से नवम में केतु की दृष्टि वा योग हो तो. उस का प्रतिबन्ध होता है, अर्थात् मरण पर्य्यन्त परस्त्री में आसक्त नहीं होता है ।

अगर कारकांश से नवम में बृहस्पति की दृष्टि वा योग हो तो अपनी स्त्री में आसक्त होता है ।

अगर कारकांश से नवम में राहु की दृष्टि वा योग हो तो पर स्त्री के लिये धन का नाश करता है ॥ ५२-५६ ॥

अथ कारकांशात्सप्तमभावस्य फलमाह—

**लाभे चन्द्रगुरुभ्यां सुन्दरी ॥ ५७ ॥ राहुणा विधवा ॥ ५८ ॥**
**शनिना वयोऽधिका रोगिणी तपस्विनी वा ॥ ५९ ॥**
**कुजेन विकलाङ्गी ॥ ६० ॥ रविणा स्वकुले गुप्ता च ॥ ६१ ॥**
**बुधेन कलावती ॥ ६२ ॥**

वि०—लाभ इति । लाभे = यस्य कारकांशात्सप्तमे, चन्द्रगुरुभ्यां = चन्द्रगुर्वोर्दृग्योगः सुन्दरी = तस्य सुन्दरी स्त्री भवति ।

राहुणा = कारकांशात्सप्तमे राहुदृग्योगे सति, विधवा = विधवया स्त्रिया सह सम्बन्धो भवति ।

शनिना = कारकांशात्सप्तमे शनैश्चरेण युक्ते वा दृष्टे सति, वयोऽधिका = स्वस्मादधिकवयस्का, वा रोगिणी = रोगयुक्ता, वा तपस्विनी = तपस्विनी स्त्री भवति ।

कुजेन = कारकांशात्सप्तमे मङ्गलेन युक्ते वा दृष्टे विकलाङ्गी = अलक्षणाङ्गी स्त्री भवति ।

रविणा = कारकांशात्सप्तमे सूर्येण युक्ते वा दृष्टे, स्वकुले = निजकुले, गुप्ता = रक्षिता, चकाराद्विकलाङ्गी च स्त्री भवति ।

बुधेन = कारकांशात्सप्तमे बुधेन युक्ते वा दृष्टे, कलावती = गीतवाद्यादिकलासु निपुणा स्त्री भवति ॥ ५७–६२ ॥

भाषा—जिस के कारकांश से सप्तम में चन्द्रमा और बृहस्पति की दृष्टि वा योग हो उस की स्त्री सुन्दरी होती है ।

जिस के कारकांश से सप्तम में राहु की दृष्टि वा योग हो उस का विधवा स्त्री के साथ सम्बन्ध होता है ।

अगर कारकांश से सप्तम में शनि की दृष्टि वा योग हो तो वयस में बड़ी या रोगिणी या तपस्विनी स्त्री होती है ।

कारकांश से सप्तम में मङ्गल की दृष्टि वा योग हो तो कुलक्षण से युत अङ्ग वाली स्त्री होती है ।

कारकांश से सप्तम में रवि की दृष्टि, या योग हो तो अपने कुल में रक्षिता और चकार से विकलाङ्गी भी स्त्री होती है ।

कारकांश से सप्तम में बुध की दृष्टि वा योग हो तो गीत, वाद्य आदि कलाओं में निपुणा स्त्री होती है ॥ ५७-६२ ॥

अथ कारकांशाच्चतुर्थभावफलमाह—

**चापे चन्द्रेणावृते देशे ॥ ६३ ॥**

वि०—चाप इति । चापे = कारकांशाच्चतुर्थे, चन्द्रेण = सोमेन युक्ते वा दृष्टे सति, अनावृते देशे = अनाच्छादिते स्थाने स्त्रीसम्भोगकारको भवति ॥ ६३ ॥

भाषा—जिस के कारकांश से चतुर्थ स्थान में चन्द्रमा की दृष्टि वा योग हो वह विना पर्दे की जगह में स्त्री सम्भोग करने वाला होता है ॥ ६३ ॥

अथ कारकांशात्तृतीयस्थानस्य फलमाह—

**कर्मणि पापे शूरः ॥ ६४ ॥ शुभे कातरः ॥ ६५ ॥**

वि०—कर्मणीति । कर्मणि = कारकांशात्तृतीये, पापे = पापग्रहे सति, शूरः = वीरो भवति ।

शुभे = कारकांशात्तृतीये, शुभग्रहे, कातरः = भीरुर्भवति ॥ ६४–६५ ॥

भाषा—यदि कारकांश से तृतीय स्थान में पाप ग्रह की दृष्टि वा योग हो तो शूर होता है ।

कारकांश से तृतीय स्थान में शुभ ग्रह की दृष्टि वा योग हो तो भीरु होता है ॥

अथ कर्षकयोगमाह—

**मृत्युचिन्तयोः पापे कर्षकः ॥ ६६ ॥**

वि०—मृत्युचिन्तयोरिति । मृत्युचिन्तयोः = तृतीयषष्ठयोः, पापे=पापग्रहे सति, कर्षकः = कृषिकर्ता भवति ॥ ६६ ॥

भाषा—यदि कारकांश से तृतीय और षष्ठ स्थान में पापग्रह हो तो खेती करने वाला होता है ॥ ६६ ॥

अथात्र विशेषमाह—

**समे गुरौ विशेषेण ॥ ६७ ॥**

वि०—सम इति । समे = कारकांशान्नवमे, गुरौ = बृहस्पतौ सति, विशेषेण कर्षकः = विशेषेण कृषिकर्ता भवति ॥ ६७ ॥

भाषा—यदि कारकांश से नवम में बृहस्पति हो तो विशेष करके खेती करने वाला होता है ॥ ६७ ॥

अथ कारकांशाद्द्वादशभावस्य फलमाह—

**उच्चे शुभे शुभलोकः ॥ ६८ ॥ केतौ कैवल्यम् ॥ ६९ ॥**

**क्रियचापयोर्विशेषेण ॥ ७० ॥ पापैरन्यथा ॥ ७१ ॥**

वि०—उच्च इति । उच्च=कारकांशाद्द्वादशे, शुभे=शुभग्रहे सति, शुभलोकः= स्वर्गादिप्राप्तिर्भवति ।

केतौ = कारकांशाद्द्वादशे केतौ सति, कैवल्यं = मुक्तिः स्यात् ।

क्रियचापयोः = मीनकर्कयोः कारकांशाद्द्वादशस्थयोः शुभे सति विशेषेण = विशेषेण मुक्तिः स्यात् ।

पापैः = कारकांशाद्द्वादशे पापग्रहैः, युक्ते, अन्यथा=न मुक्तिः नरकाद्यशुभलोकप्राप्तिरित्यर्थः ॥ ६८–७१ ॥

भाषा—यदि कारकांश से द्वादश स्थान में शुभग्रह हो तो स्वर्गादि शुभ लोक की प्राप्ति होती है ।

कारकांश से द्वादश में केतु हो तो मुक्ति की प्राप्ति होती है।

कारकांश से द्वादश में मीन या कर्क राशि पड़े तथा उस में शुभग्रह हो तो विशेष कर स्वर्गादि लोक की प्राप्ति होती है अर्थात् सायुज्यादि चतुर्विध मुक्तियों में सर्वश्रेष्ठ सायुज्य मुक्ति की प्राप्ति होती है।

कारकांश से द्वादश में पापग्रह हो तो नरकादि की प्राप्ति होती है ॥ ६८-७१ ॥

अथ कारकांशाद्द्वादशभाववशाच्छिवभक्त्यादिफलमाह—

**रविकेतुभ्यां शिवे भक्तिः ॥ ७२ ॥ चन्द्रेण गौर्य्याम् ॥ ७३ ॥**
**शुक्रेण लक्ष्म्याम् ॥ ७४ ॥ कुजेन स्कन्दे ॥ ७५ ॥**
**बुधशनिभ्यां विष्णौ ॥ ७६ ॥ गुरुणा साम्बशिवे ॥ ७७ ॥**
**राहुणा तामस्यां दुर्गायाञ्च ॥ ७८ ॥ केतुना गणेशे स्कन्दे च ॥ ७९ ॥**
**पापर्क्षे मन्दे क्षुद्रदेवतासु ॥ ८० ॥ शुक्रे च ॥ ८१ ॥**

वि०—रविकेतुभ्यामिति। रविकेतुभ्यां = कारकांशाद्द्वादशे मिलिताभ्यां रविकेतुभ्यां स्थिताभ्यां, शिवे भक्तिः = महादेवे भक्तिः स्यात्।

चन्द्रेण = कारकांशाद्द्वादशे सोमेन युक्ते, गौर्य्यां = पार्वत्यां भक्तिः स्यात्।

शुक्रेण = कारकांशाद्द्वादशे शुक्रेण युक्ते, लक्ष्म्यां = पद्मायां भक्तिः स्यात्।

कुजेन = कारकांशाद्द्वादशे मङ्गलेन युक्ते, स्कन्दे = कार्तिकेये भक्तिः स्यात्।

बुधशनिभ्यां = कारकांशाद्द्वादशे बुधशनैश्चराभ्यां युक्ते, विष्णौ = नारायणे भक्तिः स्यात्।

गुरुणा = कारकांशाद्द्वादशे बृहस्पतिना युक्ते, साम्बशिवे = पार्वत्या सह शिवे भक्तिः स्यात्।

राहुणा = कारकांशाद्द्वादशे राहुणा युक्ते तामस्यां=भूतादिदेवतायां, दुर्गायाञ्च= भगवत्यां च भक्तिः स्यात्।

केतुना = कारकांशाद्द्वादशे केतुना युक्ते, गणेशे = विघ्नेशे, स्कन्दे = कार्तिकेये च भक्तिः स्यात्।

पापर्क्षे मन्दे च = कारकांशाद्द्वादशे पापराशौ तत्र शनैश्चरे च, क्षुद्रदेवतासु= कर्णपिशाचादिषु भक्तिः स्यात्।

शुक्रे = कारकांशाद्द्वादशे शुक्रे सति, चकाराच्छुद्रदेवतासु भक्तिरेव स्यात् ॥

भाषा—यदि कारकांश से बारहवें स्थान में रवि और केतु हो तो शिव में भक्ति होती है।

कारकांश से बारहवें स्थान में चन्द्रमा हो तो गौरी में भक्ति होती है।

कारकांश से बारहवें स्थान में शुक्र हो तो लक्ष्मी में भक्ति होती है।

कारकांश से बारहवें स्थान में मङ्गल हो तो कार्तिकेय में भक्ति होती है।

कारकांश से बारहवें स्थान में बुध और शनि हो तो विष्णु में भक्ति होती है।

कारकांश से बारहवें स्थान में बृहस्पति हो तो गौरी सहित शिव में भक्ति होती है।

कारकांश से बारहवें स्थान में राहु हो तो भूत आदि देवताओं में और दुर्गा में भक्ति होती है।

कारकांश से बारहवें स्थान में केतु हो तो गणेश और कार्तिकेय में भक्ति होती है।

कारकांश से द्वादश में पाप राशि पड़े तथा उस में शनि हो तो क्षुद्रदेवताओं में भक्ति होती है।

यदि उसी पाप राशि में शुक्र हो तो भी क्षुद्रदेवताओं में भक्ति होती है॥७२-८१॥

अथामात्यकारकात्-षष्ठे किं विचार्यमित्याह—

**अमात्यदासे चैवम् ॥ ८२ ॥**

वि०—अमात्येति । अमात्यकारकात्=आत्मकारकग्रहान्न्यूनांशग्रहात्, दासे=षष्ठस्थाने च, एवं = एवमेव भक्तिविचारो विधेयः ।

अर्थाद्यथात्मकारकाद्द्वादशे भक्तिविचारो विहितस्तथाऽमात्यकारकात्षष्ठेऽपि विचारो विधेयः ॥ ८२ ॥

भाषा—जिस तरह आत्मकारकांश से द्वादश स्थान में देवताओं की भक्ति का विचार किया गया है। उसी तरह अमात्यकारकांश से षष्ठ स्थान में विचार करना चाहिए।

जैसे—यदि अमात्यकारकांश से षष्ठ स्थान में रवि और केतु हो तो शिव में भक्ति होती है।

चन्द्रमा हो तो गौरी में, शुक्र हो तो लक्ष्मी में, मङ्गल हो तो कार्तिकेय में, बुध और शनि हो तो विष्णु में, बृहस्पति हो तो पार्वती के साथ शिव में, राहु हो तो भूतादि देवताओं में तथा दुर्गा में, केतु हो तो गणेश और कार्तिकेय में भक्ति होती है।

अमात्यकारकांश से षष्ठ में पाप राशि पड़े तथा उस में शनि अथवा शुक्र हो तो क्षुद्र देवताओं में भक्ति होती है ॥ ८२ ॥

अथ मान्त्रिकयोगमाह—

**त्रिकोणे पापद्वये मान्त्रिकः ॥ ८३ ॥**

वि०—त्रिकोण इति । त्रिकोणे पापद्वये = आत्मकारकांशात्पञ्चमनवमयोः पापद्वये स्थिते सति, मान्त्रिकः = मन्त्रशास्त्रज्ञो भवति ॥ ८३ ॥

भाषा—यदि आत्मकारकांश से पञ्चम और नवम में दो पाप ग्रह हों तो मन्त्र शास्त्र को जाननें वाला होता है ।

अथ निग्राहकानुग्राहकयोगावाह—

**पापदृष्टे निग्राहकः ॥ ८४ ॥ शुभदृष्टेऽनुग्राहकः ॥ ८५ ॥**

वि०—पापदृष्ट इति । पापदृष्टे = कारकांशात्त्रिकोणे पापद्वये पापग्रहावलोकिते, निग्राहकः = निग्रहकर्ता भवति ।

शुभदृष्टे = कारकांशात् त्रिकोणे पापद्वये शुभग्रहावलोकिते, अनुग्राहकः=अनुग्रहकर्ता भवति ॥ ८४–८५ ॥

भाषा—यदि कारकांश से पञ्चम और नवम में दो पाप ग्रह हों और उन पर पाप ग्रह की दृष्टि हो तो निग्रह करने वाला होता है ।

कारकांश से पञ्चम और नवम में दो पापग्रह हों और उन पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो तो अनुग्रह करने वाला होता है ॥ ८४–८५ ॥

अथ रसवादिभिषग्–योगावाह—

**शुक्रेन्दौ शुक्रदृष्टे रसवादी ॥ ८६ ॥ बुधदृष्टे भिषक् ॥ ८७ ॥**

वि०—शुक्रेन्दाविति । शुक्रेन्दौ = शुक्रे कारकांशे इन्दौ चन्द्रे, शुक्रदृष्टे=शुक्रेणावलोकिते सति, रसवादी = रसायनशास्त्रवेत्ता भवति ।

बुधदृष्टे = कारकांशे इन्दौ बुधेन निरीक्षिते सति, भिषक्=वैद्यो भवति ८६–८७

भाषा—यदि कारकांश में चन्द्रमा हो और उस पर शुक्र की दृष्टि पड़े तो रसायन शास्त्र को जानने वाला होता है।

कारकांश में चन्द्रमा हो और उस पर बुध की दृष्टि पड़े तो वैद्य होता है ॥८६-८७॥

अथ पाण्डुश्वित्र्यादियोगत्रयमाह—

**चापे चन्द्रे शुक्रदृष्टे पाण्डुश्वित्री ॥ ८८ ॥**

**कुजदृष्टे महारोगः ॥ ८९ ॥ केतुदृष्टे नीलकुष्ठम् ॥ ९० ॥**

वि०—चाप इति । चापे = कारकांशाच्चतुर्थे, चन्द्रे = सोमे, शुक्रदृष्टे = शुक्रेणावलोकिते सति । पाण्डुश्वित्री = पाण्डुरोगी, श्वेतकुष्ठी च भवति ।

कुजदृष्टे = कारकांशाच्चतुर्थे चन्द्रे कुजेन दृष्टे, महारोगः = कुष्ठी भवति ।

केतुदृष्टे = कारकांशाच्चतुर्थे चन्द्रे केतुना दृष्टे, नीलकुष्ठम् = नीलकुष्ठी भवति ।

भाषा—यदि कारकांश से चतुर्थ स्थान में चन्द्रमा हो और उस पर शुक्र की दृष्टि हो तो पाण्डुरोग वाला या श्वेत कुष्ठ वाला होता है।

यदि कारकांश से चतुर्थ में चन्द्रमा हो और उस पर मङ्गल की दृष्टि पड़े तो कुष्ठी होता है।

यदि कारकांश से चतुर्थ में चन्द्रमा हो और उस पर केतु की दृष्टि पड़े तो नीलकुष्ठी होता है।

अथ कारकांशाच्चतुर्थपञ्चमस्थानवशाद्योगानाह—

**तत्र मृतौ वा कुजराहुभ्यां क्षयः ॥ ९१ ॥**

**चन्द्रदृष्टौ निश्चयेन ॥ ९२ ॥ कुजेन पिटकादिः ॥ ९३ ॥**

**केतुना ग्रहणी जलरोगो वा ॥ ९४ ॥**

**राहुगुलिकाभ्यां क्षुद्रविषाणि ॥ ९५ ॥**

वि०—तत्रेति । तत्र = कारकांशाच्चतुर्थे, मृतौ = पञ्चमे वा, कुजराहुभ्यां = कुजराहोर्योगे सति, क्षयः = क्षयरोगवान् भवति ।

चन्द्रदृष्टौ = कारकांशाच्चतुर्थे पञ्चमे वा स्थितयोः कुजराह्वोरुपरि, चन्द्रदृष्टौ = सोमदृष्टौ सत्यां, निश्चयेन = नियमेन क्षयरोगवान् भवति ।

कुजेन = कारकांशाच्चतुर्थे पञ्चमे वा कुजेन युक्ते सति, पिटकादिरोगो भवति ।

केतुना = कारकांशाचतुर्थे पञ्चमे वा केतुना युक्ते, सति, ग्रहणी = संग्रहणी, जल-रोगः = जलोदरादिरोगवान् भवति ।

राहुगुलिकाभ्यां = कारकांशाच्चतुर्थे पञ्चमे वा राहुगुलिकाभ्यां स्थिताभ्यां, क्षुद्र-विषाणि = मूषिकादिविषाणि भवन्ति ॥ ९१–९५ ॥

भाषा—यदि कारकांश से चतुर्थ या पञ्चम स्थान में मङ्गल और राहु हों तो क्षय रोग होता है ।

कारकांश से चतुर्थ या पञ्चम में मङ्गल और राहु हों और उन पर चन्द्रमा की दृष्टि हो तो निश्चय कर के क्षय रोग होता है ।

कारकांश से चतुर्थ वा पञ्चम में केवल मङ्गल हो तो फोड़ा आदि रोग होता है ।

कारकांश से चतुर्थ वा पञ्चम में केवल केतु हो तो संग्रहणी वा जल रोग होता है ।

कारकांश से चतुर्थ वा पञ्चम में राहु और गुलिक हों तो विच्छू आदि के क्षुद्र विष से कष्ट होता है ॥ ९१–९५ ॥

अथ कारकांशाच्चतुर्थस्थानवशाद्योगानाह—

**तत्र शनौ धानुष्कः ॥ ९६ ॥ केतुना घटिकायन्त्री ॥ ९७ ॥**

**बुधेन परमहंसो लगुडी वा ॥ ९८ ॥ राहुणा लौहयन्त्री ॥ ९९ ॥**

**रविणा खड्गी ॥ १०० ॥ कुजेन कुन्ती ॥ १०१ ॥**

वि०—तत्र शनाविति। तत्रेति पदात्पञ्चमेति पदं निवृत्तम्।
तत्र=कारकांशाच्चतुर्थे, शनौ = शनैश्चरे सति, धानुष्कः=धनुषि कुशलो भवति।
केतुना=कारकांशाच्चतुर्थे केतुना युक्ते, घटिकायन्त्री = घटीयन्त्रनिर्माता भवति।
बुधेन = कारकांशाच्चतुर्थे बुधेन युक्ते, परमहंसः, लगुडी = दण्डी वा भवति।
राहुणा = कारकांशाच्चतुर्थे राहुणा युक्ते, लौहयन्त्री = लौहयन्त्रनिर्माता भवति।
रविणा = कारकांशाच्चतुर्थे सूर्येण युक्ते, खड्गी = खड्गधारणकर्ता भवति।
कुजेन=कारकांशाच्चतुर्थे मङ्गलेन युक्ते, कुन्ती=कुन्तधारी भवति ॥९६-१०१॥

भाषा—यदि कारकांश से चतुर्थ स्थान में शनि हो तो धनुर्धारी होता है।
कारकांश से चतुर्थ स्थान में केतु हो तो घड़ी बनाने वाला होता है।
कारकांश से चतुर्थ स्थान में बुध पड़े तो परमहंस या दण्डी होता है।
कारकांश से चतुर्थ स्थान में राहु हो तो लोहयन्त्र बनाने वाला होता है।
कारकांश से चतुर्थ स्थान में रवि हो तो खड्ग धारण करने वाला होता है।
कारकांश से चतुर्थ स्थान में मङ्गल हो तो भाला रखने वाला होता है ९६-१०१

अथ कारकांशतत्पञ्चमस्थानद्वयवशाद्ग्रन्थकृदादियोगानाह—

**मातापित्रोश्चन्द्रगुरुभ्यां ग्रन्थकृत् ॥ १०२ ॥**

**शुक्रेण किञ्चिदूनम् । १०३ ॥ बुधेन ततोऽपि ॥ १०४ ॥**

**शुक्रेण कविर्वाग्मी काव्यज्ञश्च ॥ १०५ ॥**

**गुरुणा सर्वविद्ग्रान्थिकश्च ॥ १०६ ॥ न वाग्मी ॥ १०७ ॥**

**विशिष्य वैयाकरणो वेदवेदान्तविच्च ॥ १०८ ॥**

**सभाजडः शनिना ॥ १०९ ॥ बुधेन मीमांसकः ॥ ११० ॥**

**कुजेन नैयायिकः ॥ १११ ॥**

**चन्द्रेण सांख्ययोगज्ञः साहित्यज्ञो गायकश्च ॥ ११२ ॥**

**रविणा वेदान्तज्ञो गीतज्ञश्च ॥ ११३ ॥ केतुना गणितज्ञः ॥ ११४ ॥**

**गुरुसम्बन्धेन सम्प्रदायसिद्धिः ॥ ११५ ॥**

वि०—मातापित्रोरिति । मातापित्रोः = कारकांशात्प्रथमपञ्चमयोः कारकांशे पञ्चमे वेत्यर्थः, चन्द्रगुरुभ्यां = सोमबृहस्पतिभ्यां मिलिताभ्यां स्थिताभ्यां, ग्रन्थकृत्= ग्रन्थकर्ता भवति ।

शुक्रेण = कारकांशे तत्पञ्चमे वा चन्द्रशुक्राभ्यां युक्ते, किञ्चिदूनं = किञ्चिदूनं ग्रन्थकर्तृत्वं स्यात् । अत्र केवलशुक्रवशादग्रे फलस्य वक्ष्यमाणत्वाच्छुक्रेणेत्यस्य चन्द्रशुक्राभ्यामिति युक्तार्थः ।

बुधेन = कारकांशे तत्पञ्चमे वा बुधचन्द्राभ्यां युक्ते, ततोऽपि=तस्मादपि न्यूनो ग्रन्थकारः स्यात्। अत्रापि केवलबुधवशादग्रे फलस्य वक्ष्यमाणत्वात् बुधेनेत्यस्य बुधचन्द्राभ्यामिति समीचीनार्थः ।

शुक्रेण = कारकांशे तत्पञ्चमे वा केवल शुक्रेण युक्ते, कविः=काव्यकर्ता, वाग्मी वाचोयुक्तिः, काव्यज्ञश्च = काव्यज्ञाता च भवति ।

गुरुणा = कारकांशे तत्पञ्चमे वा बृहस्पतिना युक्ते, सर्ववित् = सर्वज्ञः, ग्रान्थिकः = ग्रन्थकर्ता च भवति, परञ्च न वाग्मी = वक्ता न भवति, तथा विशिष्य = विशेषेण, वैयाकरणः = व्याकरणशास्त्रज्ञाता, वेदवेदाङ्गविच्च = वेदवेदाङ्गज्ञाता च भवति ।

शनिना = कारकांशे तत्पञ्चमे वा शनैश्चरेण युक्ते, सभाजडः = सभायां वक्ता न भवति ।

बुधेन = कारकांशे तत्पञ्चमे वा बुधेन युक्ते, मीमांसकः = मीमांसाशास्त्रज्ञाता भवति ।

कुजेन = कारकांशात्पञ्चमे कुजेन युक्ते, नैयायिकः = न्यायशास्त्रज्ञाता भवति ।

चन्द्रेण = कारकांशे तत्पञ्चमे वा चन्द्रेण युक्ते, सांख्ययोगज्ञः = सांख्ययोगशास्त्रयोर्द्वयोरपि ज्ञाता भवति, तथा साहित्यज्ञः = साहित्यशास्त्रवेत्ता, गायकश्च = गानविद्याज्ञाता च भवति ।

रविणा = कारकांशे तत्पञ्चमे वा सूर्येण युक्ते, वेदान्तज्ञः = वेदान्तशास्त्रज्ञाता, गीतज्ञश्च = गीतशास्त्रज्ञाता च भवति ।

केतुना=कारकांशे तत्पञ्चमे वा केतुना युक्ते, गणितज्ञः=गणितशास्त्रज्ञाता भवति ।

गुरुसम्बन्धेन=सर्वेषां पूर्वोक्तानां योगानां बृहस्पतिसम्बन्धेन, सम्प्रदायसिद्धिः=तत्तद्विद्यासम्प्रदाये सिद्धिर्भवति ॥ १०२—११५ ॥

भाषा—यदि कारकांश में या कारकांश से पञ्चम में चन्द्रमा और बृहस्पति हो तो ग्रन्थ बनाने वाला होता है ।

कारकांश में या उस से पञ्चम में चन्द्रमा और शुक्र हो तो पूर्वोक्त योग की अपेक्षा कुछ न्यून ग्रन्थ बनाने वाला होता है ।

कारकांश में या उस से पञ्चम में चन्द्रमा और बुध हो तो उस से भी कुछ न्यून ग्रन्थ बनाने वाला होता है ।

कारकांश में या उस से पञ्चम में केवल शुक्र हो तो कवि, वक्ता और काव्य को जानने वाला होता है ।

कारकांश में या उस से पञ्चम में बृहस्पति हो तो सब विद्याओं को जानने वाला और ग्रन्थ बनाने वाला भी होता है, किन्तु वक्ता नहीं होता है, तथा विशेष कर व्याकरण और वेद, वेदान्त को जानने वाला होता है।

कारकांश में या उस से पञ्चम में शनि हो तो सभा में मूक होता है।

कारकांश में या उस से पञ्चम में बुध हो तो मीमांसक होता है।

कारकांश में या उस से पञ्चम में मङ्गल हो तो नैयायिक होता है।

कारकांश में या उस से पञ्चम में केवल चन्द्रमा हो तो सांख्य, योग, साहित्य और गानविद्या जानने वाला होता है।

कारकांश में या उस से पञ्चम में केवल सूर्य हो तो वेदान्त और गान जानने वाला होता है।

कारकांश में या उस से पञ्चम में केतु हो तो गणित शास्त्र जानने वाला होता है।

पूर्वोक्त योगों में अगर बृहस्पति का सम्बन्ध हो तो उस उस विद्या के सम्प्रदाय में सिद्धि होती है ॥ १०२–११५ ॥

अथ कारकांशाद्द्वितीये फलविचारव्यवस्थामाह—

**भाग्ये चैवम् ॥ ११६ ॥ सदा चैवमित्येके ॥ ११७ ॥**

वि०—भाग्य इति । भाग्ये=कारकांशाद्द्वितीये, चैवं = पूर्वोक्तफलवत्फलं ज्ञेयम् , अर्थाद्यथा कारकांशे तत्पञ्चमे वा विद्याप्राप्तिरूपफलविचारः कृतस्तथैव कारकांशाद्द्वितीयेऽपि विधेय इति ।

सदा = कारकांशात्तृतीयेऽपि च, एवं = पूर्वोक्तवत्फलं ज्ञेयम् , इति एके=केचिदाचार्याः कथयन्ति ॥ ११६–११७ ॥

भाषा—कारकांश में तथा उस से पञ्चम में जिस प्रकार फलादेश किया गया है, उसी प्रकार कारकांश से द्वितीय स्थान में भी फलादेश करना चाहिए।

किसी आचार्य का मत है कि कारकांश से तृतीय स्थान में भी उसी प्रकार फलादेश करना चाहिए, ॥ ११६–११७ ॥

अथ स्तब्धवाग्योगमाह—

**भाग्ये केतौ पापदृष्टे स्तब्धवाक् ॥ ११८ ॥**

वि०—भाग्य इति । भाग्ये=कारकांशाद्द्वितीये केतौ, पापदृष्टे = पापग्रहनिरीक्षिते सति, स्तब्धवाक् = द्रागुत्तरदानासमर्थो भवति ॥ ११८ ॥

भाषा—यदि कारकांश से द्वितीय स्थान में केतु हो और उस पर पाप ग्रह की दृष्टि हो तो वह शीघ्र बोलने में असमर्थ होता है ॥ ११८ ॥

अथ केमद्रुमयोगमाह—

**स्वपितृपदाद् भाग्यरोगयोः पापसाम्ये केमद्रुमः ॥ ११९ ॥**
**चन्द्रदृष्टौ विशेषेण ॥ १२० ॥**

वि०—स्वपितृपदादिति । स्वपितृपदात् = स्वं कारकं, पिता लग्नं, पदं जन्मलग्नपदं तेषां समाहारः स्वपितृपदं तस्मात् कारकाज्जन्मलग्नात्–जन्मलग्नपदात्, भाग्यरोगयोः = द्वितीयाष्टमस्थानयोः, पापसाम्ये = पापग्रहतौल्ये, केमद्रुमः—केमद्रुम-नामा योगो भवति ।

चन्द्रदृष्टौ = चन्द्रेण दृष्टे सति, विशेषेण = पूर्णरूपेण केमद्रुमयोगो भवति ॥ ११९-१२०

भाषा—यदि कारक से या जन्म लग्न से या जन्म लग्न पद से द्वितीय और अष्टम स्थान में पापग्रह बराबर हो तो केमद्रुम योग होता है ।

कारक या जन्म लग्न या जन्म लग्न पद से द्वितीय और अष्टम में पापग्रह की तुल्यता हो और उस पर चन्द्रमा की दृष्टि हो तो विशेष कर केमद्रुम योग होता है, अर्थात् पूर्ण केमद्रुम योग होता है ॥ ११९-१२० ॥

अत्र वृद्धाः—लग्नाल्लग्नपदाद्वा स्यात् पापौ स्त्रीहानिगौ यदि ।

केवलौ सग्रहत्वेऽपि समसंख्यौ शुभाशुभौ ॥
चन्द्रदृष्टौ विशेषेण योगः केमद्रुमो मतः ।

अथ फलसमयमाह—

**सर्वेषां चैव पाके ॥ १२१ ॥**

वि०—सर्वेषामिति । सर्वेषाम् = अखिलानां ग्रहाणां राशीनां च, पाके = दशा-यामेव पूर्वोक्तानि फलानि भवन्ति ।

अथवा सर्वेषाम् = अखिलानां ग्रहराशीनां पाके=दशाप्रवेशकालेऽपि, पूर्वोक्त-केमद्रुमयोगविचारः कार्यः ॥ १२१ ॥

भाषा—ऊपर बतलाया गया ग्रह और राशियों का फल अपनी अपनी दशा में होता है ।

अथवा सब ग्रह और राशियों का दशारम्भ के समय में भी केमद्रुम योग का विचार करना चाहिये, इस सूत्र का इस प्रकार दो सङ्गत अर्थ हो सकते हैं ॥ १२१ ॥

**इति महर्षिजैमिनिप्रणीतजैमिनिसूत्रटीकायां प्रथमाध्याये द्वितीयः पादः ।**

## अथ प्रथमाध्याये तृतीयः पादः ।

तत्र पदमवलम्ब्य फलादेशः कार्य इत्युपदिशति—

**अथ पदम् ॥ १ ॥**

**वि०**—अथेति । अथ पूर्वोक्तादनन्तरम् , पदं = "यावदीशाश्रयं पदमृक्षाणाम्" इति पूर्वं प्रतिपादितं लग्नपदमवलम्ब्य फलं ज्ञेयमत्र, अस्मिन्नधिकारे लग्नपदमङ्गीकृत्यैव फलं वाच्यमित्यर्थः ।

**भाषा**—अब पदाधिकार कहते हैं, अर्थात् इस पाद में "यावदीशाश्रयं पदमृक्षाणाम्" इस सूत्र से पूर्व प्रतिपादित लग्नपद से फल समझना चाहिए।

अथ फलं कथयति, तत्र प्रथमं श्रीमदादियोगमाह—

**व्यये सग्रहे ग्रहदृष्टे श्रीमन्तः ॥ २ ॥ शुभैर्न्याय्यो लाभः ॥ ३ ॥ पापैरमार्गेण ॥ ४ ॥ उच्चादिभिर्विशेषात् ॥ ५ ॥**

**वि०**—व्यये इति । व्यये = लग्नपदादेकादशे, सग्रहे = शुभेन पापेन वा केनचिद्ग्रहेण युक्ते, ग्रहदृष्टे=शुभपापग्रहाणां केनचिद् दृष्टे सति, श्रीमन्तः = धनवन्तः स्युः ।

शुभैः = लग्नपदादेकादशे शुभग्रहैर्युते दृष्टे वा सति, न्याय्यो लाभः = न्यायमार्गाल्लाभः स्यात् ।

पापैः = लग्नपदादेकादशे पापग्रहैर्युते वा दृष्टे सति, अमार्गेण = कुत्सितवृत्त्या लाभः स्यात् ।

उच्चादिभिः=लग्नपदादेकादशे–उच्चस्वराशिमूलत्रिकोणादिगतैर्ग्रहैः युते, विशेषात्=विशेषरूपेण लाभः स्यात् ॥ २–५ ॥

**भाषा**—यदि लग्न पद से एकादश स्थान में किसी पापग्रह या शुभग्रह का योग या दृष्टि हो तो धनवान् होता है।

लग्न पद से एकादश स्थान शुभ ग्रह से युत या दृष्ट हो तो नीति मार्ग से धन का लाभ होता है।

लग्न पद से एकादश स्थान पापग्रह से युत या दृष्ट हो तो कुत्सित वृत्ति से धन का लाभ होता है।

लग्न पद से एकादश स्थान में उच्च स्वराशि, मूलत्रिकोण आदि राशि ग्रहके हों तो विशेष कर लाभ होता है।

अथ लग्नपदाद्द्वादशस्थानफलं कथयति, तत्र व्ययाधिक्ययोगमाह—

**नीचे ग्रहदृग्योगाद्व्ययाधिक्यम् ॥ ६ ॥**

वि०—नीच इति । नीचे = लग्नपदाद् द्वादशे, ग्रहदृग्योगात् = शुभपापयोरन्यतरस्य द्वयस्य वा दृष्टेः योगाद्वा, व्ययाधिक्यं = व्ययप्राचुर्यं स्यात् । अत्र विवेकः—लग्नपदाद्द्वादशे पापग्रहेण युते वा दृष्टे कुत्सितकार्ये व्ययः शुभग्रहेण युते वा दृष्टे शुभकार्ये व्ययः, मिश्रग्रहेण युते वा दृष्टे मिश्रकार्ये व्यय इति ।

भाषा—यदि लग्न पद से द्वादश स्थान शुभ ग्रह या पाप ग्रह से युत वा दृष्ट हो तो अधिक खर्च होता है । अर्थात् पापग्रह से युत वा दृष्ट हो तो पापकार्य में, शुभ ग्रह से युत या दृष्ट हो तो शुभकार्य में, एवं शुभग्रह और पापग्रह दोनों से युत वा दृष्ट हो तो शुभ कार्य और पापकार्य दोनों में व्यय होता है ॥ ६ ॥

अथ कस्माद्व्ययाधिक्यमित्याह—

**रविराहुशुक्रैर्नृपात् ॥ ७ ॥ चन्द्रदृष्टौ निश्चयेन ॥ ८ ॥**
**बुधेन ज्ञातिभ्यो विवादाद्वा ॥ ९ ॥ गुरुणा करमूलात् ॥ १० ॥**
**कुजशनिभ्यां भ्रातृमुखात् ॥ ११ ॥ एतैर्व्यय एवं लाभः ॥ १२ ॥**

वि०—रविराहुशुक्रैरिति । रविराहुशुक्रैः = लग्नपदाद्द्वादशे सूर्यराहुसितैः युते दृष्टे वा, नृपात् = राज्ञो व्ययो भवति ।

चन्द्रदृष्टौ = लग्नपदाद्द्वादशे सोमेन दृष्टे, निश्चयेन = निश्चितरूपेण नृपाद्व्ययो भवति ।

बुधेन = लग्नपदाद्द्वादशे बुधेन दृष्टे सति ज्ञातिभ्यः = दायादेभ्यः, विवादाद्वा = कहलाद्वा व्ययः, ज्ञातिनिमित्तात्कलहाद्वा व्यय इत्यर्थः ।

गुरुणा = लग्नपदाद्द्वादशे गुरुणा दृष्टे करमूलात् = करव्याजेन व्ययो भवति ।

कुजशनिभ्यां = लग्नपदाद्द्वादशे मङ्गलशनिभ्यां दृष्टे, भ्रातृमुखात् = भ्रात्रादिद्वारा धनव्ययो भवति ।

एतैः = पूर्वोक्तैर्ग्रहैर्व्ययः, एवं लाभः = लाभस्थैर्ग्रहैरेवं लाभो भवति ।

भाषा—यदि लग्न पद से द्वादश स्थान में रवि, राहु या शुक्र हो तो राजा के द्वारा खर्च होता है ।

लग्न पद से द्वादश स्थान में चन्द्रमा की दृष्टि पड़े तो निश्चय कर के राजा के द्वारा व्यय होता है ।

लग्न पद से द्वादश स्थान में बुध हो तो दायाद के द्वारा वा कलह से व्यय होता है।

लग्न पद से द्वादश स्थानमें बृहस्पति हो तो अपने हाथ से व्यय होता है ।

संख्या से भाग देना ( अर्थात् एकयोग से सिद्ध आयुर्दाय हो तो दो से, दो योगों से सिद्ध हो तो चार से, तीनों योगों से सिद्ध हो तो छ से योगकारक के अंशादि योग में भाग देना ), इस तरह भाग देने से जो अंशादि लब्ध हो उस को यथा प्राप्त खण्ड से गुणा कर तीस से भाग देना, तब लब्ध वर्षादि जो हो उस को यथा प्राप्त आयुर्दाय में घटाने से स्पष्ट आयुर्दाय हो जाता है।

प्रथमोदाहरणं—श्रीमन्नृपतीन्द्रविक्रमसम्वत्सरे १९४६, शालिवाहनशके १८११, कार्तिककृष्णाष्टम्यां घट्यादिमानम् = २६।१३, तदुपरि नवम्यां, पुनर्वसुनक्षत्रे घट्यादिमानम्=४।२६, तदुपरि पुष्ये, सिद्धियोगे घट्यादिमानम्=२४।२३, तदुपरि साध्ये, गुरुवासरे श्रीसूर्यभुक्ततुलांशकाद्याः = २।००।५२,

श्रीसूर्योदयादिष्टघट्यः = ५३।११, मिश्रमानम् = ४४।१६, मिश्रेष्टान्तरधनम् = ००।०८।५५ तात्कालिकोऽर्कः=६।०२।०९।४५, दिनमानम्=२८।३१, रात्रिमानम्= ३१।२९, अयनांशाः = २०।५१।०९, प्रथमलग्नं राश्यादि = ४।२५।३३।५३, रात्रौ पश्चिमनतम् = ८।५६, उन्नतम् = ११।४, दशमलग्नं राश्यादि = १।२५।१९।१४,

अत्र प्रयोजनीयहोरालग्नमानम् = ३।१०।२१।४५, एतस्मिन्समये कस्यचिज्जन्म जातम्।

अत्र तात्कालिकस्फुटग्रहास्सगतिकाः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| रविः | ६।०२।०६।४५ | गतिः | ५९।४५ |
| चन्द्रः | ३।१४।१८।२६ | गतिः | ८१०।२१ |
| कुजः | ४।२२।३९।५४ | गतिः | ३७।०२ |
| बुधः | ५।२१।३७।२१ | गतिः | १०१।०५ |
| गुरुः | ८।११।२५।१३ | गतिः | ९।३५ |
| शुक्रः | ५।३।५६।४६ | गतिः | ७३।१९ |
| शनिः | ४।११।१५।१२ | गतिः | ५।५४ |
| राहुः | २।१६।०७।४५ | गतिः | ३।११ |
| केतुः | ८।१६।०७।४५ | गतिः | ३।११ |

अथ तन्वादयो द्वादशभावास्ससन्धयः—

| तनुः | ४।२५।३३।५३ | सन्धिः | ५।१०।३१।२६ |
|---|---|---|---|
| धनं | ५।२५।२९।०० | सन्धिः | ६।१०।२६।०० |
| सहजः | ६।२५।२४।०७ | सन्धिः | ७।१०।२१।४० |
| बन्धुः | ७।२५।१९।१४ | सन्धिः | ८।१०।२१।४१ |
| सुतः | ८।२५।२४।०७ | सन्धिः | ९।१०।२६।३३ |
| रिपुः | ९।२५।२९।०० | सन्धिः | १०।१०।३१।२७ |
| जाया | १०।२५।३३।५३ | सन्धिः | ११।१०।३१।२६ |
| मृत्युः | ११।२५।२९।०० | सन्धिः | ००।१०।२६।३४ |
| धर्मः | ००।२५।२४।०७ | सन्धिः | १।१०।२१।४० |
| कर्म | १।२५।१९:१४ | सन्धिः | २।१०।२१।४२ |
| आयः | २।२५।२४।०७ | सन्धिः | ३।१०।२६।३३ |
| व्ययः | ३।२५।२९।०० | सन्धिः | ४।१०।३१।२७ |

❀ जन्मकुण्डली ❀

प्रथम लग्नेश और अष्टमेश से विचार करते हैं। यहां पर लग्नेश रवि, और अष्टमेश गुरु है। रवि चर (तुला) में और बृहस्पति द्विःस्वभाव (धनु) में है अतः "मध्ययोराद्यन्तयोर्वा हीनम्" इस सूत्र से अल्पायु योग सिद्ध हुआ।

अब लग्न और होरालग्न से विचार करते हैं। यहां लग्न स्थिर (सिंह) में और होरालग्न चर (कर्क) में है, अतः "प्रथमद्वितीययोरन्तयोर्वा मध्यम्" इस सूत्र से मध्यायु योग सिद्ध हुआ।

अब शनि और चन्द्रमा से विचार करते हैं। यहाँ शनि स्थिर (सिंह) में और चन्द्रमा चर (कर्क) में है, अतः पूर्वोक्त सूत्र से मध्यायु योग सिद्ध हुआ। यहाँ एक प्रकार से अल्पायु और दो प्रकार से मध्यायु योग के सिद्ध होने के कारण "सम्वादात्प्रामाण्यम्" इस सूत्र से मध्यायु योग ही सिद्ध हुआ।

अंशादि योगकारक ग्रह

| | | |
|---|---|---|
| लग्न | = | २५ । ३३ । ५३ |
| होरालग्न | = | १० । २१ । ४५ |
| शनैश्चर | = | ११ । १५ । १२ |
| चन्द्र | = | १४ । १८ । २६ |
| योग | = | ६१ । २९ । १६ |

इस में योग कारक संख्या ४ से भाग दिया तो लब्ध अंशादि = १५°।४४'।१९" इतना हुआ, इस को दो प्रकार से मध्यायु योग सिद्ध होने के कारण द्वितीय खण्ड = ३६ से गुणा किया तो = (५४०°।६६०'।२८५") = (५६१°।०४'।४५")

$$=\left(५६१^{\circ}+\frac{४^{\circ}}{६०}\times\frac{४५^{\circ}}{३६००}\right)=\left(५६१^{\circ}\times\frac{१^{\circ}}{१५}+\frac{१^{\circ}}{८०}\right)$$

इस में तीस से भाग दिया तो लब्ध वर्ष = १८,

वर्षावशेष $=\frac{११+\frac{१}{१५}+\frac{१}{८०}}{३०}$, इस को बारह से गुणा किया तो

$$\text{मासात्मक}=१२\left(\frac{११+\frac{१}{१५}+\frac{१}{८०}}{३०}\right)=२\left(\frac{११+\frac{१}{१५}+\frac{१}{८०}}{५}\right)=\frac{२२+\frac{२}{१५}+\frac{१}{४०}}{५},$$

प्रथम खण्ड में भाग देने से लब्ध मास = ४,

मासावशेष $=\frac{२+\frac{२}{१५}+\frac{१}{४०}}{५}$, इस को तीस से गुणा किया तो दिनात्मक =

$$३०\left(\frac{२+\frac{१}{१५}+\frac{१}{४०}}{५}\right)=$$

$$६\left(२+\frac{२}{१५}+\frac{१}{४०}\right)=१२+\frac{१२}{१५}+\frac{६}{४०}=$$

$१२+\frac{४}{५}+\frac{३}{२०}$, अतः लब्ध दिन = १२,

दिनावशेष = $\frac{४}{५}+\frac{३}{२०}$, इस को साठ से गुणा किया तो घट्यात्मक =

$६०\left(\frac{४}{५}+\frac{३}{२०}\right)=१२\times४+३\times३=४८+९=५७=$ घटी

अतः लब्ध वर्षादि = १८।४।१२।५७।०० इस को दो योग सम्बन्धी मध्यायु वर्ष ७२ में घटाया तो

स्पष्टायु वर्षादि = ७२—( १८।४।१२।५७।०० ) = ५३।७।१७।३०।

अथात्र मदीयः सुलभः प्रकारः—

यदंशादिकं योगकर्तृग्रहाणां भवेद्योगमानं हृतं कर्तृसंख्यैः ।
गुणं प्राप्तखण्डैः पुनर्द्वादशघ्नं दिनाद्यं फलं भुक्तमायुः प्रमाणम् ॥
विहीनं सदा तेन वर्षाकृतेन यथा लब्धमायुर्भवेत्प्रस्फुटं तत् ।
कृतोऽयंमया छात्रव्यूहातिप्रीत्यै प्रकारो नितान्तं क्रियालाघवं च ॥

भाषा—योग कारक जितने ग्रहादि हों उन के अंशादिकों में योग कारक ग्रहादिकों की संख्या से भाग दे कर जो अंशादि लब्ध हो उस को यथा प्राप्त खण्ड से गुणा कर फिर बारह से गुणा करे तो दिनादि भुक्त आयु हो जायगो। उस को यथा प्राप्त आयुर्दाय में घटाने से स्पष्टायुर्दाय हो जायगा।

उदाहरण—पूर्वोक्त योग कारक ग्रहादिकों का योग = (६१।२९।१६), इस में योग संख्या (४) से भाग देने से लब्ध अंशादि = १५°।१४′।१९″, इस को यथा प्राप्त खण्ड ३६ से गुणा किया तो = (५५°।१४′।४५″) इतना हुआ, इस को बारह से गुणा किया तो दिनादि फल = ६६१।२।४८।५४० = ६६१।२।५७।००, दिन में तीस से भाग देने से मासादि फल = २२०।१२।५७।००, मास में बारह से भाग देने से वर्षादि फल = १८।४। १२।५७।०० हुआ, इस को यथा प्राप्त मध्यायु वर्ष ७२ में घटानेसे पूर्व तुल्य स्फुटायु = ५३।७।१७।३० हुई।

अथ द्वितीयोदाहरणं-श्रीमन्नृपतीन्द्रविक्रमसम्वत्सरे १९५०, शालिवाहनशाके १८१५, फाल्गुनशुक्लदशम्यां घट्यादिमानम् = ३२।३४, पुनर्वसुनक्षत्रे घट्यादिमानम् = १४।५८, शोभनयोगे घट्यादिमानम् = २१।४८, वणिजकरणे घट्यादिमानम् = ४।४८, शुक्रवासरे श्रीसूर्योदयादिष्टघट्यादिः = ४।२०, मिश्रमानम् ४६।२, मिश्रेष्टान्तरघनम् = ००।१४।१७, तात्कालिकोऽर्कः = ११।८।५२।५५, दिनमानम् = ३२।४, रात्रिमानम् = २७।५६, अयनांशाः = २२।५८।५, प्रथमलग्ने राश्या-

दि = ०।११।१६।२०, दिने पूर्वनतम् = १५।४३, उन्नतम् = १४।१७, दशमलग्नं राश्यादि = ९।००।१२।४९,

अत्र प्रयोजनीयहोरालग्नमानम् = १।००।५२।५५,

अत्र स्फुटग्रहाः सगतिकाः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| रविः | ११।०८।५२।५५ | गतिः | ५८।२६ |
| चन्द्रः | ३।०२।५४।१९ | गतिः | ४४३।२० |
| कुजः | ९।०१।१०।१७ | गतिः | ७।१६ |
| बुधः | १०।२२।०६।१३ | गतिः | १०१।५० |
| गुरुः | १।०२।२१।१४ | गतिः | २।३३ |
| शुक्रः | ९।२७।१६।२४ | गतिः | ७४।३२ |
| शनिः | ५।२२।३७।४७ | गतिः | ०।९ |
| राहुः | ११।१८।१२ | गतिः | ३।११ |
| केतुः | ५।१८।१२ | गतिः | ३।११ |

अथ तन्वादयो द्वादशभावाः ससन्धयः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| तनुः | ०।११।१६।२० | सन्धिः | ०।१४।२५।४५ |
| धनं | १।०७।३५।१० | सन्धिः | ०।२०।४४।३५ |
| सहजः | २।०३।५४।०० | सन्धिः | २।१७।०३।२५ |
| बन्धुः | ३।००।१२।४९ | सन्धिः | ३।१७।०३।२५ |
| सुतः | ४।०३।५४।०० | सन्धिः | ४।२०।४४।३५ |
| रिपुः | ५।०७।३५।१० | सन्धिः | ५।२४।२५।४५ |
| जाया | ६।११।१६।२० | सन्धिः | ६।२४।२५।४५ |
| मृत्युः | ७।०७।३५।१० | सन्धिः | ७।२०।४४।३५ |
| धर्मः | ८।०३।५४।०० | सन्धिः | ८।१७।०३।२५ |
| कर्म | ९।००।१२।४९ | सन्धिः | ९।१७।०३।२५ |
| आयः | १०।०३।५४।०० | सन्धिः | १०।२०।४४।३५ |
| व्ययः | ११।०७।३५।१० | सन्धिः | ११।२४।२५।५५ |

प्रथम प्रकार—लग्नेश और अष्टमेश से विचार। यहाँ लग्नेश और अष्टमेश दोनों मङ्गल ही हैं, वह चर में है अतः "प्रथमयोरुत्तरयोर्वा दीर्घम्" इस सूत्र से दीर्घायु योग आया।

द्वितीय प्रकार—लग्न और होरा लग्न से विचार। यहाँ लग्न में चर और होरा लग्न स्थिर में है। अतः "प्रथमद्वितीययोरन्तयोर्वा मध्यम्" इस सूत्र से मध्यायु योग सिद्ध हुआ।

* जन्मकुण्डली *

तृतीय प्रकार—शनि और चन्द्रमा से विचार। यहाँ शनि द्विस्वभाव (कन्या) में और चन्द्रमा चर (कर्क) में है। अतः "मध्ययोराद्यन्तयोर्वा हीनम्" इस सूत्र से हीनायु योग सिद्ध हुआ।

यहां तीनों प्रकार से भिन्न भिन्न आयुर्दाय के सिद्ध होने के कारण "विसम्वादे पितृकालतः" इस सूत्र से मध्यायु योग सिद्ध हुआ।

योग कारक लग्न और होरा लग्न के अंशादिकों का योग

लग्न = ११।१६।२०
होरा लग्न = ००।५२।५५
योग = १२।०९।१५

इस में योग कारक संख्या दो से भाग दिया तो लब्ध अंशादि = ६°।४'।३७" इतना हुआ। इस को एक प्रकार से मध्यायु योग सिद्ध होने के कारण प्रथम खण्ड= ३२ से गुणा किया तो १९२°।१२८'।११८४" = १९४°।२७'।४४"

$$=\left(१९४° + \frac{२७°}{६०} + \frac{४४°}{३६००}\right) = \left(१९४° + \frac{९°}{२०} + \frac{११°}{९००}\right)$$

इस में तीस से भाग दिया तो लब्ध वर्ष = ६,

$$वर्षशेष = \left(\frac{१४° + \frac{९°}{२०} + \frac{११°}{९००}}{३०}\right)$$

इस को बारह से गुणा किया तो मासात्मक $= १२\left(\frac{१४° + \frac{९°}{२०} + \frac{११°}{९००}}{३०}\right) =$

$$२\left(\frac{१४° + \frac{९°}{२०} + \frac{११°}{९००}}{५}\right) = \frac{२८° + \frac{१८°}{२०} + \frac{२२°}{९००}}{५},$$

यहाँ प्रथम खण्ड में भाग देने से लब्ध मास = ५,

मासावशेष $= \dfrac{३^{\circ} + \dfrac{१८^{\circ}}{२०} \times \dfrac{२२^{\circ}}{१००}}{५} = \dfrac{३^{\circ} + \dfrac{६^{\circ}}{१०} + \dfrac{११०}{४५०}}{५}$,

इस को तीस से गुणा किया तो दिनात्मक $= ३०\left(\dfrac{३^{\circ} + \dfrac{६^{\circ}}{१०} + \dfrac{११^{\circ}}{४५०}}{५}\right) =$

$६\left(३^{\circ} + \dfrac{६^{\circ}}{१०} + \dfrac{११^{\circ}}{४५०}\right)$

$= १८ + \dfrac{५४^{\circ}}{१०} + \dfrac{६६^{\circ}}{४५०} = १८^{\circ} + \dfrac{२७^{\circ}}{५} + \dfrac{११^{\circ}}{७५} = २३ + \dfrac{२^{\circ}}{५} + \dfrac{११^{\circ}}{७५}$, अतःलब्धदिन = २३

दिनावशेष $= \dfrac{२^{\circ}}{५} + \dfrac{११^{\circ}}{७५}$,

इस को साठ से गुणा किया तो घट्यात्मक $= ६०\left(\dfrac{२^{\circ}}{५} + \dfrac{११^{\circ}}{७५} =\right)\left(= १२ \times २ \dfrac{४ \times ११}{५}\right) = २४ + \dfrac{४४}{५} = ३२ + \dfrac{४}{५}$

अतः लब्ध घटी = ३२, शेष $= \dfrac{४}{५}$ को साठ से णा किया तो पला $= \dfrac{४ \times ६०}{५} = ४८$,

अतः लब्ध वर्षादि = ६।५।२३।३२।४८

इस को एक योग सम्बन्धी मध्यायु वर्ष = ६४ में घटाया तो स्पष्टायु = ६४-(६।५।२३।३२।४८। ) = ५७।६।६।२७।१२ हुई ।

अथ शनेर्योगकारकत्वे विशेषमाह—

**शनौ योगहेतौ कक्ष्याह्रासः ॥ १० ॥**

**वि०**—शनाविति । शनौ = शनैश्चरे, योगहेतौ = योगहेतुभूतराशौ स्थिते सति, कक्ष्याह्रासः = पूर्वप्रतिपादितदीर्घमध्याल्पायुर्योगत्रयात्मककक्ष्यायाः हानिः स्यात् , तथाहि शनौ योगहेतौ दीर्घं चेन्मध्यं मध्यं चेदल्पम् अल्पं चेत्ततोऽप्यल्पायुर्भवति ।

अत्रायमभिप्रायः—ग्रन्थेऽस्मिन् कक्षात्रयं प्रतिपादितम् । तत्र योगहेतौ सति शनौ पूर्वोक्तनियमानुसारेण तृतीयखण्डस्य प्राप्तौ द्वितीयस्य ग्रहणं, द्वितीयस्य प्राप्तौ प्रथमस्य ग्रहणं, प्रथमस्य प्राप्तौ यस्मिन् राशौ शनिरवस्थितस्तस्य राशेश्वरदशाया यन्मानं तदर्धसमानं प्रथमखण्डमानाद्विशोध्यावशेषसमानमल्पायुस्तद्द्विगुणं मध्यायुस्त्रिगुणं दीर्घायुः परिकल्प्य पूर्ववत् स्फुटायुः साधनीयम् ।

भाषा—पूर्वोक्त आयुर्दाय योग के विचार में यदि शनैश्चर योग कारक हो तो कक्ष्या ह्रास होता है, अर्थात् दीर्घायु हो तो मध्यायु, मध्यायु हो तो अल्पायु, और अल्पायु योग हो तो उस से भी अल्प आयुर्दाय होता है।

अभिप्राय यह है कि इस ग्रन्थ में आयुर्दाय के सम्बन्ध में ३२, ३६, ४०, ये तीन कक्षायें हैं। नियमानुसार ४० की प्राप्ति होती हो तो ३६, ३६ की प्राप्ति होती हो तो ३२, और ३२ की प्राप्ति होती हो तो, शनि जिस राशि में बैठा हो उस राशि की चर दशा का आधा बत्तीस में घटा कर जो शेष बचे उस को अल्पायु, उस के द्विगुणित मध्यायु और त्रिगुणित दीर्घायु मान कर पूर्ववत् स्फुटायु के मान अनुपात से जानना चाहिए।

कक्ष्याह्रासलक्षणम्—

दीर्घस्य मध्यमा याता भवेदायुषि मध्यमे। अल्पादल्पं च विज्ञेयं कक्ष्याह्रासस्य लक्षणम्॥

अथात्र मतान्तरमाह—

**विपरीतमन्ये ॥ ११ ॥**

वि०—विपरीतमिति। अन्ये = केचनाचार्याः विपरीतं = विलोमं शनौ योग हेतौ न कक्ष्याह्रास इति वदन्ति।

भाषा—किसी आचार्य का मत है कि यदि शनैश्चर योग कारक हो तो कक्ष्या ह्रास नहीं होता है।

अथ परपक्षं निदिश्य स्वपक्षमाह—

**न स्वर्क्षतुङ्गे सौरे ॥ १२ ॥ केवलपापदृग्योगिनि च ॥ १३ ॥**

वि०—न स्वर्क्षतुङ्ग इति। सौरे = शनैश्चरे, स्वर्क्षतुङ्गे = स्वराशिस्वोच्चगे सति, न = कक्ष्या ह्रासो न स्यात्।

केवलेति। केवलपापदृग्योगिनिच = केवलपापदृग्योगविशिष्टे शनौ च न कक्ष्याह्रासः॥ १२-१३॥

भाषा—यदि शनैश्चर अपने राशि या अपने से उच्च राशि में हो तो कक्ष्या ह्रास नहीं होता है।

तथा केवल पाप ग्रह से दृष्ट युत शनैश्चर हो तो भी कक्ष्या ह्रास नहीं होता है॥

अथ कक्ष्यावृद्धियोगमाह—

**पितृलाभगे गुरौ केवलशुभदृग्योगिनि च कक्ष्यावृद्धिः ॥ १४ ॥**

वि०—पितृलाभग इति। गुरौ = बृहस्पतौ, पितृलाभगे = लग्नसप्तमगे सति कक्ष्यावृद्धिर्भवति। तथा केवलशुभदृग्योगिनि च = केवलशुभदृग्योगविशिष्टे च गुरौ,

कक्ष्यावृद्धिर्भवति, अर्थादल्पायुर्योगे मध्यायुः, मध्यायुर्योगे दीर्घायुः दीर्घायुर्योगे ततोऽधिकायुर्भवति ॥ १४ ॥

भाषा—अगर लग्न या सप्तम में बृहस्पति हो तो कक्ष्या की वृद्धि होती है। तथा केवल बृहस्पति केवल शुभग्रह से दृष्ट युत हो तो भी कक्ष्या की वृद्धि होती है, अर्थात् अल्पायु योग में मध्यायु, मध्यायु योग में दीर्घायु और दीर्घायु योग में उस से भी अधिक आयु होती है अर्थात् ३२, ३६, ४० इन तीनों कक्षाओं में ३२ की प्राप्ति होती हो तो ३६, ३६ की प्राप्ति होती हो तो ४० और ४० की प्राप्ति होती हो तो बृहस्पति जिस राशि में बैठा हो उस की चर दशा के आधा ४० में जोड़ कर उस के तुल्य अल्पायु उस के द्विगुणित मध्यायु और त्रिगुणित दीर्घायु मान कर स्पष्टायु साधन करना चाहिए ॥ १४ ॥

अथ दशारीत्या मरणयोगमाह—

**मलिने द्वारबाह्ये नवांशे निधनं द्वारद्वारेशयोश्च मालिन्ये ॥ १५ ॥**

वि०—मलिन इति। द्वारबाह्ये = द्वारबाह्यसंज्ञके राशौ, मलिने = स्वयं पापे पापग्रहयुते पापग्रहदृष्टे वा सति, नवांशे = तन्नवांशदशायां ( द्वारबाह्यसंज्ञकयोर्नवांशदशायामित्यर्थः ), निधनं = मरणं भवति।

द्वारद्वारेशयोः = द्वारसंज्ञकराशिद्वारसंज्ञकराश्यधिपयोः, मालिन्ये = मलिनतायां च सत्यां निधनं भवति ॥ १५ ॥

भाषा—यदि द्वार संज्ञक राशि और बाह्य संज्ञक राशि दोनों स्वयं पापी, पापग्रह से युत दृष्ट हो तो द्वार राशि और बाह्य राशि की नवांश दशा में मरण होता है।

तथा द्वार राशि और द्वार राशि के स्वामी ये दोनों भी यदि स्वयं पापी, पापग्रह से युत या पापग्रह से दृष्ट हो तो द्वार राशि और द्वारेश राशि की नवांश दशा में मरण होता है।

अथ प्रसङ्गाद्द्वारबाह्ययोर्लक्षणमाह—

दशाश्रयो द्वारम् ॥ २–४–२ ॥

ततस्तावितथं बाह्यम् ॥ २–४–३ ॥

भाषा—जिस राशि की दशा वर्तमान हो उस को द्वार कहते हैं। तथा प्रथम दशा प्रद राशिसे द्वार राशि तक जितनी संख्या हो द्वार राशि से उतनी संख्या गिनने से जो राशि मिले वह बाह्य संज्ञक है।

निधनयोगापवादमाह—

**शुभदृग्योगान्न ॥ १६ ॥**

वि०—शुभदृग्योगादिति। शुभदृग्योगात् = द्वारद्वारेशयोः शुभग्रहेण युतयोः दृष्टयोर्वा, न = निधनं न भवति ॥ १६ ॥

भाषा—यदि द्वार और द्वार राशि के स्वामी शुभग्रह से युत या दृष्ट हों तो उन की नवांश दशा में मरण नहीं होता है ॥ १६ ॥

अत्र सूत्राभ्यां विशेषमाह—

**रोगेशे तुङ्गे नवांशवृद्धिः ॥ १७ ॥**

**तत्रापि पदेशदशान्ते पदनवांशदशायां पितृदिनेशत्रिकोणे वा १८**

वि०—रोगेश इति। रोगेशे=जन्मलग्नादष्टमेशे, तुङ्गे=स्वोच्चे गते सति, नवांशवृद्धिः = नवाब्दवृद्धिपूर्वनिश्चितमरणयोगप्रदनवांशदशातोऽग्रिमराशिनवांशदशायां निधनं स्यादित्यर्थः ।

तत्रापि = नवांशवृद्धावपि, पदेशदशान्ते = लग्नपदस्वामिदशान्ते लग्नपदस्य यः स्वामी तदाश्रयीभूतराशेर्दशान्ते, पदनवांशदशायां = लग्नपदराशिनवांशदशायां, वा= अथवा, पितृदिनेशत्रिकोणे = लग्नेशाष्टमेशाभ्यां पञ्चमनवमान्यतरराशिदशायामन्तर्दशायां वा निधनं स्यात् ॥ १७-१८ ॥

भाषा—यदि जन्म लग्न से अष्टम स्थान के स्वामी अपने उच्च में बैठा हो तो पूर्वनिश्चित नवांश दशा में मरण नहीं होता है किन्तु उस से अग्रिम राशि की नवांश दशा में मरण होता है।

वृद्धि होने पर भी जन्म लग्न पद के स्वामी जिस राशि में हो उस राशि की दशा के अन्त में या जन्म लग्न पद राशि को दशा में या अष्टमेश से त्रिकोण राशि (९, ५) की दशा में अथवा अष्टमेश राशि से त्रिकेश की अन्तर्दशा में मरण होता है ॥

अथ प्रकारान्तरेण दीर्घाद्यायुर्योगत्रयमाह—

**पितृलाभरोगेशप्राणिनि कण्टकादिस्थे स्वतश्चैवं त्रिधा ॥ १९ ॥**

वि०—पितृलाभेति । पितृलाभरोगेशप्राणिनि = पितृलाभयोः लग्नसप्तमयोः सकाशात् यौ रोगेशौ अष्टमेशौ तयोर्मध्ये यः प्राणी बली तस्मिन् पितृलाभरोगेशप्राणिनि, कण्टकादिस्थे = केन्द्रपणफरापोक्लिमस्थे, त्रिधा =आयुर्योगत्रयं भवति । एवं= पूर्वोक्तरीत्या, स्वतः = आत्मकारकाच्च, आयुर्योगत्रयं भवति । तथथा आत्मकारकात्सप्तमाच्च यावष्टमेशौ तयोर्मध्ये यो बलवान् तस्मिन् कारकात् कण्टकादिस्थे आयुर्योगत्रयं भवति । अत्रैतदुक्तं भवति—बलवत्यष्टमेशे केन्द्रस्थे दीर्घायुः, पणफरस्थे मध्यायुः, अपोक्लिमस्थेऽल्पायुः स्यात् लग्ने विषमे क्रमेण, समे—उत्क्रमेणाष्टमेशो ज्ञेय उक्तस्थानात् ॥ १९ ॥

भाषा—लग्न से अष्टम स्थान का स्वामी और सप्तम स्थान से अष्टम स्थान का स्वामी इन दोनों में जो बली हो वह यदि केन्द्रादि में स्थित हो तो दीर्घादि आयुर्दाय के

तीन योग होते हैं। अर्थात् केन्द्र ( १, ४, ७, १० ) में हो तो दीर्घायु, पणफर (२, ५, ८, ११) में हो तो मध्यायु, आपोक्लिम ( ३, ६, ९, १२ ) में हो तो अल्पायु योग होता है।

इसी तरह आत्मकारक से अष्टमस्थान के स्वामी और सप्तम स्थान से अष्टम स्थान के स्वामी इन दोनों में जो बलवान हो वह आत्मकारक से केन्द्र में स्थित हो तो दीर्घायु, पणफर में स्थित हो तो मध्यायु, आपोक्लिम में स्थित हो तो अल्पायु होता है। लग्न विषम हो तो क्रम से सम हो तो उत्क्रम से अष्टमेश जानना चाहिए ॥ १९ ॥

**योगात्समे स्वस्मिन् विपरीतम् ॥ २० ॥**

वि०—योगादिति। योगात् = जन्मलग्नसप्तमात्, समे = नवमे, स्वस्मिन् = आत्मकारके सति, विपरीतं = पूर्वोक्ताद्विलोमं (केन्द्रेऽष्टमेशेऽल्पायुः, पणफरे मध्यायुः. आपोक्लिमस्थे दीर्घायुरित्यर्थः ) भवति। अत्रापि विषमराशिस्थिते लग्ने क्रमतः, समे उत्क्रमतो नवमं ग्राह्यम्।

अत्र कश्चिदेवं वदति। सप्तमान्नवमं लग्नात्तृतीयं भवति, यदि तत्स्थानमेवाचार्यस्याभिमतं भवेत्तर्हि "कामे स्वस्मिन् विपरीतम्" इति लाघवं विहाय द्राविडप्राणायामन्यायेन सप्तमान्नवम इति कथमुक्तम्। अतोऽत्र योगात्सम इति चतुरक्षरवशेन ( $\frac{५७३१}{१२}$, शेष = ७ ) सप्तसंख्यया सप्तमो भावः प्रतिपादितो ज्ञेयः। अत्रापि सप्तमभावस्थाने "लाभे स्वस्मिन् विपरीतम्" इति कथं नोक्तमेवं न वाच्यं यतः पूर्वोक्तचरराश्यादिवशादायुर्दायोगेऽतिव्याप्तिवारणायैव लाभस्थाने योगात्सम इति सप्तमभावसंज्ञा समुदिता। एतेन "योगात्" अस्मादेव योगादायुर्विचारे वैपरीत्यं ज्ञेयं न तु पूर्वस्मिन् योगे इति सूचनार्थमेवात्र साभिप्रायं योगात्सम इति सप्तमभावसंज्ञा कृता।

परश्चातिव्याप्तिदोषज्ञानशून्यमहानुभावस्यैवं कस्यचिद्व्याख्यानं न समुचितम्। यतोऽलक्ष्ये लक्षणगमनादेवातिव्याप्तिदोषो भवति। अत्र लक्ष्यं तु केन्द्रादिस्थानवशेनायुर्निर्णयः, लक्षणं तु यत्र यत्र केन्द्रादिस्थानवशेनायुर्निर्णयत्वं तत्र तत्र "योगात्समे स्वस्मिन् विपरीतम्" इति सूत्रस्य प्रवृत्तिरिति। अतो नहि चरादिस्थानवशेनायुर्निर्णयेऽस्य लक्षणस्य कथमपि प्रवृत्तिस्तत्र केन्द्रादिस्थानसम्बन्धेनायुर्निर्णयाभावात्।

तथा यत्रानुक्तो विधिः प्रतिषेधो वा तत्र "अनन्तरस्य विधिर्वा भवति प्रतिषेधो वा" इति परिभाषेन्दुपरिभाषया स्वाव्यवहितसन्निहितकेन्द्रादिस्थानवशेनायुर्निर्णयस्य प्रतिषेधरूपं विधिरूपं वा सिद्ध्यत्यनायासेनैव "योगात्समे स्वस्मिन् विपरीतम्" इति सूत्रमित्यपरम् [illegible] मन्तव्यम्।

एवं च योगादित्यस्मादेव योगादित्यर्थः कृतस्तेनातिव्याप्तिवारणायैव,

परञ्च पृच्छ्यतेऽत्र मया "अस्मादेव योगात्" इत्यत्र पूर्वस्मादेव योगादथवा सर्वस्मादेव योगादथवायुर्निर्णयप्रतिपादितयोगादित्येवार्थः न कथं साधुत्वपदमवलम्ब्येत्, न हि कश्चिदेतादृशः कुत्रचिन्नियमो यत्पञ्चम्यन्तप्रयुक्तशब्दार्थः स्वाव्यवहितपूर्वप्रतिपादितशब्दार्थसम्बन्धमेवावलम्बेदतोऽबुध्वैव साधुपरमतं खण्डयन् स्वायथार्थाभिप्रेतं प्रकाशितं तेनेति विचारे सर्वथा यतनीयं विपश्चिद्भिः ।

तथात्रापरं खण्डनं तस्य "पुरुषजातकस्य सप्तमं स्थानं जायास्थानं स्त्रीजातकस्य सप्तमं स्थानं पतिस्थानमत एव प्रकृतविरुद्धत्वात्सप्तमभावस्थ एव कारके फलवैपरीत्यमपि समुचितम्" परञ्चैवं सति लग्नसप्तमयोः प्रकृतिविरुद्धत्वमेवं भिन्नफलजनकं चेत्तर्हि लग्नस्थानस्थितखेटफलवैपरीत्यमेव सप्तमभावस्थखेटफलं सर्वत्र सर्वेषां भविष्यति । किन्त्वेवं न दृश्यते यतः लग्नसप्तमयोर्द्वयोरपि स्थानयोः स्थितस्यार्कस्याशोभनमेव फलं दृश्यते शोभनमेव चन्द्रस्येत्याद्यतः सर्वथासङ्गतमेव व्याख्यानं तस्येति विवेचनीयं विपश्चिद्भिः ॥ २० ॥

भाषा—यदि लग्न से तृतीय में कारक हो तो केन्द्र आदि में स्थित अष्टमेश के वश आनीत आयुर्दाय में विपरीत होता है । अर्थात् केन्द्र में अष्टमेश हो तो अल्पायु, पणफर में हो तो मध्यायु, आपोक्लिम में हो तो दीर्घायु होता है ।

यहाँ पर कोई इस तरह कहता है कि सप्तम से नवम लग्न से तृतीय भाव होता है, अगर तृतीय स्थान ही आचार्य का अभिमत रहता तो "कामे स्वस्मिन् विपरीतम्" ऐसा ही सूत्र बनाते फिर लाघव को छोड़ कर तृतीय के लिये सप्तम से नवम इस प्रकार द्राविड़ प्रणायाम कर कहने का क्या मतलब रहा ।

अतः "योगात्सम" इस चार अक्षर से सप्तम भाव ही कथित जानना चाहिए । यहां पर भी सप्तम स्थान के लिए "योगात्समे" इस के स्थान में लाघव से 'लाभे' यह सप्तम संख्या बोधक दो ही अक्षर क्यों न कहा ऐसा नहीं कहना चाहिए, क्यों कि चरादि राशि वश प्रतिपादित आयुर्दाय के योगमें अतिव्याप्ति निवारण के लिए लाभ स्थान में, योगात्सम इस शब्द से सप्तम भाव को कहा । अर्थात् केवल इसी योग से आयुर्विचार में वैपरीत्य समझना पूर्व प्रतिपादित चरादि स्थान वश से आयुर्दाय योग में नहीं इस सूचना के लिए योगात्सम इस साभिप्राय शब्द से सप्तम भाव का प्रतिपादन किया । परञ्च अतिव्याप्ति दोष के ज्ञान से शून्य महानुभाव का इस तरह कहना ठीक नहीं है, क्योंकि अलक्ष्य में लक्षण के जाने से अतिव्याप्ति नामक दोष होता है । यहां पर केन्द्र आदि स्थान वश आयुर्दायका निर्णय लक्ष्य है । अतः लक्षण "जहां जहां केन्द्र आदि स्थान के वश आयुर्दाय का निर्णय होगा तहां तहां "योगा-

स्समे स्वस्मिन् विपरीतम्" इस सूत्र की प्रवृत्ति होगी। अतः चर आदि स्थान के वश आयु के निर्णय में इस लक्षण की प्रवृत्ति नहीं हो सकती, यतः वहां केन्द्र आदि स्थान के सम्बन्ध से आयु निर्णय नहीं है।

फिर उन्हों ने अतिव्याप्ति दोष निवारण के लिये योगात् इस का अर्थ केवल इसी योग से ऐसा किया है किन्तु यहां पर मैं पूछता हूं कि इसी योग से वा सब योग से वा आयु के निर्णय में प्रतिपादित योग से ऐसा ही अर्थ समीचीन क्यों न होगा। इस तरह का कोई नियम नहीं है कि पञ्चम्यन्त शब्दार्थ अपने से अव्यवहित पूर्व में कथित शब्दार्थ ही से सम्बन्ध रक्खे। अतः मुनि के अभिप्राय को न जानकर दूसरे के यथार्थ मत का खण्डन करने से अपना अवास्तव मतको प्रकाशित किया है, इस पर विद्वान लोग विचार करें।

फिर दूसरी तरह से भी स्वमत का मण्डन करते हैं कि पुरुष जातक के सप्तम स्थान जाया स्थान और स्त्री जातक के सप्तम स्थान पति स्थान हैं। इस लिये पुरुष, स्त्री इन दोनों में प्रकृति विरुद्ध होने के कारण कारक को सप्तम में रहने से विरुद्ध फल देना ठीक ही है।

परञ्च इस तरह होने से लग्न और सप्तम दोनों में प्रकृति विरुद्ध ही भिन्न फल को देने वाला सिद्ध हुआ, अतः सब जगंह सब ग्रहों का लग्न स्थान स्थित फल से सप्तम में विरुद्ध फल होगा, परञ्च इस तरह फल प्रकरण में कहीं नहीं देखा जाता। यतः लग्न और सप्तम दोनों स्थानों में स्थित सूर्य अशुभ फल ही देते हैं तथा चन्द्रमा दोनों में शुभ फल ही देते हैं इत्यादि अतः ऐसा अर्थ करना ठीक नहीं है। किन्तु पूर्वोक्त अर्थ ही समीचीन है ॥ २० ॥

अथ कस्माद्बलं ग्राह्यमित्याह—

**राशितः प्राणः ॥ २१ ॥**

वि०—राशित इति। राशितः = राशिवलतः, प्राणः = वलं ग्राह्यम्, अर्थात् "अग्रहात्सग्रहो ज्यायान्" इत्यादिनोक्तराशिवलाद् (कारकयोगः प्रथमो भानामिति वक्ष्यमाणात्) ग्रहाणां वलं ग्राह्यं किन्त्वंशाधिक्यरूपं वलं न ग्राह्यम् ॥ २१ ॥

भाषा—इस प्रकरण में "अग्रहात्सग्रहो ज्यायान्" इत्यादि सूत्र से उक्त, तथा "कारकयोगः प्रथमो भानाम्" इस सूत्र से वक्ष्यमाण राशि वल से ग्रहों का वल ग्रहण करना चाहिए। किन्तु अंशाधिक्य रूप वल का ग्रहण नहीं करना चाहिए ॥२१॥

अत्र विशेषमाह—

**रोगेशयोः स्वत ऐक्ये योगे वा मध्यम् ॥ २२ ॥**

वि०—रोगेशयोरिति। रोगेशयोः = जन्मलग्नकारकयोः सकाशाद्वल्लदष्टमे-

राशेः, स्वतः = कारकेण, ऐक्ये=भेदाभावे ( य एव कारकः स एवाष्टमेश इत्यर्थः ), वा = अथवा, योगे = संयोगे सति, मध्यम् = दीर्घायुश्चेत्तदापि मध्यायुः, हीनायुरपि मध्यायुः, मध्यायुश्चेन्मध्यं सिद्धमेव ॥ २२ ॥

भाषा—यदि लग्न से और कारक से बलवान् अष्टमेश ( १९ सूत्र से सिद्ध बलवान् अष्टमेश ) कारक ही हो या कारक से युक्त हो तो मध्यायु होती है, अर्थात् दीर्घायु या अल्पायु हो तो भी मध्यायु योग ही होता है और मध्यायु योग में मध्यायु योग तो सिद्ध ही है ॥ २२ ॥

अथ पूर्वप्रतिपादितदीर्घाद्यायुर्योगेषु कक्ष्याह्रासयोगमाह—

**पितृलाभयोः पापमध्यत्वे कोणे पापयोगे वा कक्ष्याह्रासः ॥ २३ ॥ स्वस्मिन्नप्येवम् ॥ २४ ॥ तस्मिन् पापे नीचेऽतुङ्गेऽशुभसंयुक्ते च ॥२५॥ अन्यदन्यथा ॥ २६ ॥**

वि०—पितृलाभयोरिति । पितृलाभयोः = लग्नसप्तमयोः, पापमध्यत्वे = पापग्रहमध्यवर्तित्वे, वा कोणे = त्रिकोणे ( नवमपञ्चमयोरित्यर्थः ), पापयोगे = पापग्रहयोगे सति, कक्ष्याह्रासो भवति ।

स्वस्मिन्निति । स्वस्मिन् = आत्मकारके, अपि = निश्चयेन, एवं = पूर्वोक्तवज्ज्ञेयम् अर्थात् कारकराशितत्सप्तमराश्योः पापमध्यत्वे वा तयोस्त्रिकोणे पापयोगे सति कक्ष्याह्रासो भवति ।

तस्मिन्निति । तस्मिन् = आत्मकारके, पापे = पापग्रहे, नीचे = नीचराशिस्थे, अतुङ्गे = उच्चादन्यत्रगे अशुभसंयुक्ते च, कक्ष्याह्रासो भवति ।

अन्यदिति । अन्यथा = लग्नसप्तमयोः कारकसप्तमयोर्वा शुभग्रहान्तर्वर्तित्वे वा तेषां त्रिकोणे शुभग्रहयोगे सति, एवं कारके शुभे उच्चे, तुङ्गे शुभसंयुक्ते सति, अन्यत् = कक्ष्यावृद्धिर्भवति ॥ २३-२६ ॥

भाषा—यदि लग्न और सप्तम पापग्रहों के मध्यवर्ती हों या उस से त्रिकोण स्थान ( ५, ९ ) पापग्रह से युक्त हो तो कक्ष्या ह्रास होता है।

इसी तरह आत्मकारक से भी विचार करना चाहिए। जैसे कारक और उस से सप्तम स्थान पापग्रहों के मध्यवर्ती हों या उस से त्रिकोण स्थान पापग्रह से युक्त हो तो कक्ष्या ह्रास होता है।

तथा पाप ग्रह हो कर कारक नीच स्थान में या उच्च स्थान से भिन्न स्थान में हो कर पापग्रह से युक्त हो तो भी कक्ष्या ह्रास होता है।

इस से विपरीत रहने पर कक्ष्या वृद्धि होती है, अर्थात् लग्न और उस से सप्तम

तथा कारक और उस से सप्तम शुभग्रहों के मध्यवर्ती हों या उस से त्रिकोण स्थान शुभ ग्रह से युत हो अथवा शुभग्रह कारक हो कर उच्च में हो या नीच से इतर स्थान में हो कर शुभग्रह से युत हो तो कक्ष्या वृद्धि कहनी चाहिए ॥ २३–२६ ॥

अथ गुरुवशेन कक्ष्याह्रासवृद्धिविचारमाह—

गुरौ च ॥ २७ ॥

वि०—गुराविति । गुरौ = बृहस्पतौ च, पूर्वोक्तरीत्या कक्ष्याह्रासवृद्धिनिर्णयो विधेयः, तद्यथा तस्य पापग्रहमध्यवर्तित्वेऽथवा तत्त्रिकोणे पापग्रहयोगे सति, तथा तस्मिन् पापे नीचेऽतुङ्गे शुभसंयुक्ते सति कक्ष्याह्रासो भवति ।

शुभमध्यवर्तित्वे तत्त्रिकोणे शुभयुक्ते सति, तथा तस्मिन् उच्चे तुङ्गे संयुक्ते सति कक्ष्यावृद्धिर्भवति ॥ २७ ॥

भाषा—इसी तरह बृहस्पति से भी कक्ष्या ह्रास वृद्धि का विचार करना चाहिये । जैसे बृहस्पति पापग्रहों के मध्य में हो या उस से त्रिकोण स्थान पापग्रह से युक्त हो या नीच में हो या उच्च से अन्यत्र स्थान में स्थित हो कर पाप ग्रह से युक्त हो तो कक्ष्या ह्रास होता है ।

एवं गुरु शुभग्रहों के मध्य में हो या उस से त्रिकोण स्थान में शुभग्रह हो या उच्च स्थान में हो या नीच से भिन्न स्थान में स्थित हो कर शुभ ग्रह से युक्त हो तो कक्ष्या की वृद्धि होती है ॥ २७ ॥

अथात्र विशेषमाह—

पूर्णेन्दुशुक्रयोरेकराशिवृद्धिः ॥ २८ ॥ शनौ विपरीतम् ॥ २९ ॥

वि०—पूर्णेन्दुशुक्रयोरिति । पूर्णेन्दुशुक्रयोः पूर्णचन्द्रशुक्रयोर्योगे सति ( पूर्वप्रतिपादितकक्ष्यावृद्धियोगे पूर्णेन्दुशुक्रयोर्योगे सतीत्यर्थः ), एकराशिवृद्धिः=दशायामेकराशिवृद्धिः ( न कक्ष्याया वृद्धिरित्यर्थः ) ।

शनाविति । शनौ=शनैश्चरे सति ( पूर्वप्रतिपादितकक्ष्याह्रासयोगे शनैश्चरे सतीत्यर्थः ), विपरीतम्=पूर्वोक्ताद्विपरीतम् , एकराशिह्रास इत्यर्थः, न तु कक्ष्याया ह्रासस्तत्रेत्यवगन्तव्यम् ॥ २८–२९ ॥

भाषा—पूर्व प्रतिपादित कक्ष्या वृद्धि योग में अगर पूर्ण चन्द्र और शुक्र का योग हो तो वहां पर दशा में एक राशि की वृद्धि होती है, किन्तु कक्ष्या वृद्धि नहीं ।

तथा पूर्वोक्त कक्ष्या ह्रास योग में शनैश्चर का योग हो तो दशा में एक राशि का ह्रास होता है ॥ २८–२९ ॥

अथ दीर्घाद्यायुर्योगमाह वृद्धः—

धर्मे मोक्षे चिरायुः स्याद्धर्मे कामे च मध्यमम् । धर्मे धने च स्वल्पायुर्धर्मे धर्मे गतायुषः ॥

भाषा—"आयुः पितृदिनेशाभ्याम्" इत्यादि सूत्र द्वारा प्रतिपादित लग्नेश और अष्टमेश आदि के चर आदि राशि में स्थिति वश जिस तरह दीर्घ आदि आयुर्दाय का निर्णय किया गया है, उसी तरह यहां पर भी धर्मादि स्थान में स्थिति वश दीर्घ आदि आयुर्दाय का निर्णय करते हैं।

जैसे यदि लग्नेश और अष्टमेश इन दोनों में से कोई एक लग्न से एकादश में हो और दूसरा लग्न से पञ्चम में हो तो दीर्घायु योग होता है। तथा उन दोनों में से एक एकादश में और दूसरा तृतीय में हो तो मध्यायु योग होता है। एवं एक एकादश में और दूसरा नवम में हो तो अल्पायु योग होता है। दोनों एकादश में ही हों तो हीनायु योग होता है। इसी प्रकार लग्न, होरा लग्न आदि के वश दीर्घ आदि आयुर्दाय योग विचारना चाहिए।

| दीर्घायुर्योग | मध्यायुर्योग | अल्पायुर्योग | हीनायुर्योग |
|---|---|---|---|
| लग्नेश एकादशे अष्टमेशः पञ्चमे | लग्नेश एकादशे अष्टमेशस्तृतीये | लग्नेश एकादशे अष्टमेशो नवमे | लग्नेश एकादशे अष्टमेश एकादशे |
| अष्टमेशः पञ्चमे लग्नेश एकादशे | अष्टमेश एकादशे लग्नेशस्तृतीये | अष्टमेश एकादशे लग्नेशो नवमे | ( एवमन्ययोग-कारकाभ्याम् ) |

अत्र प्रमाणान्तरम्—

लग्नलग्नेशतद्राशिनाथभानां त्रिकोणके । अल्पमध्यचिरायूंषि रूपवर्षप्रमाणतः ॥

भाषा—यदि अष्टमेश आदि योग कारक ग्रह लग्न से त्रिकोण ( १, ५, ९ ) में हो तो तीन प्रकार के अल्पायु योग होते हैं। लग्नेश से त्रिकोण में हो तो तीन प्रकार के मध्यायु योग होते हैं। लग्नेश के आश्रित राशि से त्रिकोण में हो तो तीन प्रकार के दीर्घायु योग होते हैं। पूर्वोक्त तीनों अल्पायु योग, मध्यायु योग और दीर्घायु योगों का वर्ष प्रमाण रूप वर्ष ( १२ ) से जानना चाहिए।

जैसे यदि लग्न में योग कारक ग्रह हो तो अल्पायु का प्रमाण १२ वर्ष, लग्न से पञ्चम में हो तो अल्पायु का प्रमाण २४ वर्ष और लग्न से नवम में हो तो अल्पायु का प्रमाण ३६ वर्ष होते हैं।

एवं लग्नेश से प्रथम में योग कारक हो तो मध्यायु का प्रमाण ४८ वर्ष, पञ्चम में हो तो मध्यायु का प्रमाण ६० वर्ष, नवम में हो तो मध्यायु का प्रमाण ७२ वर्ष होते हैं। तथा लग्नेशाश्रित राशि से प्रथम में हो तो दीर्घायु का प्रमाण ८४ वर्ष, पञ्चम में हो तो दीर्घायु का प्रमाण ९६ वर्ष, नवम में हो तो दीर्घायु का प्रमाण १०८ वर्ष होते हैं।

अथ स्फुटार्थं चक्रम्—

| लग्नात् | | | लग्नेशात् | | | लग्नेशाश्रितराशेः | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| त्रिविधाल्पायुर्योगाः | | | त्रिविधमध्यायुर्योगाः | | | त्रिविधदीर्घायुर्योगाः | | |
| १ | ५ | ९ | १ | ५ | ९ | १ | ५ | ९ |
| १२ | २४ | ३६ | ४८ | ६० | ७२ | ८४ | ९६ | १०८ |

अन्यदप्याह वृद्धः—

तुलामेषविलग्ने तु प्रायः शुक्रो भवेद्बली । रविः कुजः शनी राहुर्मरणे बलिनः क्रमात्॥ विरोधे दुर्बलं हित्वा ग्राहयेत् सद्बलं सुधीः । केतुश्च शनिवज्ज्ञेयो नाथैरेभिश्च निर्दिशेत् शनिना राहुणा वापि युक्ते सौम्यैरवीक्षिते । पर्यायमेकं तन्मध्ये चैकराशौ मृतिं वदेत् तयोस्तु शुभयोगे तु तद्राशौ मृतिमादिशेत् । भोगराशौ दुर्बले वा प्रबले वा ग्रहे स्थिते॥ तत्रापि निर्दिशेत्काले मरणं नात्र संशयः । केतौ श्रीमद्दशानाथे नाथे वा शुभवीक्षिते ॥

केतोर्दशान्ते मृत्युः स्यात्-शुभदृष्टे न किञ्चन ॥

अथ ग्रन्थान्तरे आयुर्योगाः—

आयुर्योगास्त्रिधा प्रोक्ताः स्वल्पमध्यचिरायुषः । अल्पायुर्दिननाथस्य शत्रुर्लग्नाधिपो यदि॥ समत्वे मध्यमायुः स्यान्मित्रे दीर्घायुरादिशेत् । बलहीने विलग्नेशे जीवे केन्द्रत्रिकोणके॥ षष्ठाष्टमव्यये पापे मध्यमायुरुदाहृतम् । शुभे केन्द्रत्रिकोणस्थे शनौ बलसमन्विते ॥ षष्ठे वाप्यष्टमे पापे मध्यमायुरुदाहृतम् । लग्ने त्रिकोणे केन्द्रे वा मध्यमायुर्विमिश्रिते ॥

भाषा—अल्प मध्य और दीर्घ ये आयुर्दाय के तीन भेद हैं। यदि सूर्य का शत्रु लग्नेश हो तो अल्पायु, सम हो तो मध्यायु और मित्र हो तो दीर्घायु योग होता है।

अगर लग्नेश निर्बल हो, और वृहस्पति केन्द्र या त्रिकोण में हो तथा पाप ग्रह षष्ठ, अष्टम और द्वादश स्थान में हो तो मध्यायु योग होता है।

यदि केन्द्र और त्रिकोण में शुभ ग्रह हो और शनैश्चर बली हो, पाप ग्रह षष्ठ या अष्टम स्थान में हो अथवा लग्न, केन्द्र या त्रिकोण में पापग्रह हो तो मध्यायु योग ही होता है।

अथ पूर्वोक्तायुर्योगापवादत्वेन निधनयोगं स्थिरदशामवलम्ब्याह—

**स्थिरदशायां यथाखण्डं निधनम् ॥ ३० ॥ तत्रर्त्तविशेषः ॥ ३१ ॥**

वि०—स्थिरदशायामिति । स्थिरदशायां = स्थिरसंज्ञकदशायां "शशिनन्दपा-

वक" इत्यादिनाऽस्यैवाध्यायस्य तृतीयपादे वक्ष्यमाणायाम् , यथाखण्डं = खण्डमनतिक्रम्य, निधनं = मरणं भवति । अत्रैतदुक्तं भवति-स्थिरदशायां प्रथमदशाप्रदराशेश्चतुर्थान्तं यावत् प्रथमखण्डम् , पञ्चमादष्टमपर्य्यन्तं द्वितीयखण्डम् , नवमाद्द्वादशान्तं यावत्तृतीयखण्डम् । तत्राल्पायुश्चेत्प्रथमखण्डे, मध्यायुश्चेद् द्वितीयखण्डे, दीर्घायुश्चेत्तृतीयखण्डे निधनं भवतीत्यर्थः ।

यथाप्राप्तखण्डेऽपि कदा निधनमित्याह तत्रेति । तत्र = निधने, ऋक्षविशेषः = राशिविशेषो निधनकारको भवतीत्यर्थः ॥ ३०-३१ ॥

भाषा—"शशिनन्दपावक" इत्यादि से इसी अध्याय के तृतीय पाद में वक्ष्यमाण स्थिरदशा में खण्ड के अनुसार मरण होता है। इस से यह उक्त होता है कि प्रथम दशाप्रद राशि से चतुर्थ पर्यन्त [प्रथम खण्ड, तथा पञ्चम से अष्टम पर्य्यन्त द्वितीय खण्ड और नवम से लेकर द्वादश पर्य्यन्त तृतीय खण्ड होता है। अब अगर अल्पायु योग हो तो प्रथम खण्ड में, तथा मध्यायु योग हो तो द्वितीय खण्ड में और दीर्घायु योग हो तो तृतीय खण्ड में मरण होता है। इन खण्डों में भी कब मरण होगा इस का निश्चय करते हैं कि यथा प्राप्त खण्ड के मध्य में जब राशि विशेष की दशा आवे तब मरण होता है। उसी राशि विशेष का अगले सूत्र में निर्णय करते हैं ॥ ३०-३१ ॥

अथ राशिविशेषमाह—

**पापमध्ये पापकोणे रिपुरोगयोः पापे वा ॥ ३२ ॥**

**तदीशयोः केवलक्षीणेन्दुशुक्रदृष्टौ वा ॥ ३३ ॥**

**तत्राप्याद्यर्क्षारिनाथदृश्यनवमभागाद्वा ॥ ३४ ॥**

वि०—पापमध्य इति । पापमध्ये = पापग्रहयोर्मध्ये ( पापग्रहयोर्मध्ये यो राशिस्तद्दशायामित्यर्थः ), पापकोणे = पापग्रहात् त्रिकोणे यो राशिस्तद्दशायाम् , वा = अथवा, रिपुरोगयोः = द्वादशाष्टमस्थानयोः, पापे = पापग्रहे तद्राशिदशायाम् , निधनं भवति ।

तदीशयोरिति । वा तदीशयोः=द्वारबाह्यराशिस्वामिनोः, केवलक्षीणेन्दुशुक्रदृष्टौ= केवलक्षीणचन्द्रशुक्रयोः दृष्टौ सत्यां द्वारबाह्यराशिदशायां निधनं भवति ।

अथवा तदीशयोः = द्वादशाष्टमेशयोः, केवलक्षीणेन्दुशुक्रदृष्टौ = ग्रहान्तरदृष्टिरहितकेवलक्षीणचन्द्रशुक्रदृष्टौ सत्यां द्वादशाष्टमराशिदशायां निधनं भवति ।

अथ बहुवर्षव्यापिन्यां तद्दशायां कदा मरणमित्याशङ्कायामाह—तत्रापीति । तत्रापि = निधनयोग्यर्क्षदशायामपि, आद्यर्क्षारिनाथदृश्यनवमभागाद्वा = आद्यर्क्षं प्रथमदशा-

प्रदराशिस्तस्माद्योऽष्टमेशस्तेन दृश्यो यो राशिस्तन्नवमभागे तदन्तर्दशायां मरणं भवति ।

अथवा आद्यर्क्षं निधनराशिस्तस्य तदष्टमस्य च यौ नाथौ ताभ्यां दृश्यो यो राशिस्तदन्तर्दशायां तन्नवांशदशायां वा मरणं भवति ॥ ३२-३४ ॥

भाषा—पूर्वोक्त खण्ड में मरण का निश्चय होने पर भी किस राशि की दशा में मरण होगा इस का निश्चय करते हैं। मरण कारी खण्डों के मध्य जो राशि पापग्रहों के मध्य में हो या पापग्रह से त्रिकोण स्थान में जो राशि हो या जिस राशि से द्वादश और अष्टम में पापग्रह हो उस राशि की दशा में मृत्यु होती है।

अथवा द्वार और बाह्य राशि के स्वामी के ऊपर केवल क्षीण चन्द्र और शुक्र की दृष्टि हो तो द्वार, बाह्य राशि की दशा से मृत्यु होती है।

अथवा अष्टमेश और द्वादशेश के ऊपर केवल क्षीण चन्द्र और शुक्र की दृष्टि हो तो अष्टम और द्वादश राशि की दशा में मृत्यु होती है।

उक्त राशि दशा में भी कब मृत्यु होगी इस का निश्चय करते हैं। प्रथम दशा प्रद राशि से जो अष्टमेश हो और वह जिस राशि को देखता हो उस की अन्तर्दशा में मरण होता है।

अथवा जन्म लग्न से अष्टमेश और षष्ठेश से दृश्य जो राशि उस की अन्तर्दशा में मृत्यु होती है ॥ ३२-३४ ॥

अथ प्रकारान्तरेण रुद्रग्रहं निरूप्य तद्वशेन निधनराशीनाह—

**पितृलाभभावेशप्राणी रुद्रः ॥ ३५ ॥ अप्राण्यपि पापदृष्टः ॥ ३६ ॥ प्राणिनि शुभदृष्टे रुद्रे शूलान्तमायुः ॥ ३७ ॥ तत्रापि शुभयोगे ॥ ३८॥ व्यर्कपापयोगे न ॥ ३९ ॥**

वि०—पितृलाभेति । पितृलाभभावेशप्राणी=पितृलाभयोः लग्नसप्तमयोर्यौ भावेशावष्टमेशौ तयोर्मध्ये यः प्राणी बली स, रुद्रः = रुद्रसंज्ञकः स्यात् ।

अप्राणीति । अप्राण्यपि = निर्बलोऽपि पापदृष्टः = पापग्रहेण दृष्टः, रुद्रः स्यात् । अर्थात् लग्नसप्तमयोर्यावष्टमेशौ तयोर्मध्ये यो निर्बलः स यदि पापदृष्टस्तदा सोऽपि रुद्रः स्यात् ।

प्राणिनीति । प्राणिनि = बलवति, रुद्रे=रुद्रग्रहे, शुभदृष्टे=शुभग्रहावलोकिते सति, शूलान्तमायुः=शूलदशान्तं यावदायुः स्यात् , ( अर्थादल्पायुश्चेत् प्रथमशूलान्तं यावदायुः स्यादित्यादि । शूलविभागस्तु प्रथमदशाप्रदराशेश्चतुर्थान्तं यावत् प्रथमशूलं, पञ्चमादष्टमान्तं यावद्द्वितीयशूलं, नवमाद्द्वादशान्तं यावत्तृतीयशूलम् ),

तत्रापीति । तत्रापि = प्राणिनि रुद्रे शुभदृष्टेऽपि, शुभयोगे = शुभग्रहयोगे सति, शूलान्तमायुर्भवति ।

व्यर्केति । व्यर्कपापयोगे = रविभिन्नपापयोगे सति, न=पूर्वोक्तं फलं न भवति । अत्र रवेः पापग्रहाणां मध्येऽस्वीकारात्तद्योगेऽपि फलभङ्गो न भवतीत्यर्थः ॥३५-३६॥

भाषा—लग्न और सप्तम स्थान से जो अष्टम स्थान के स्वामी हों उन दोनों में जो बली हो वह रुद्र ग्रह कहलाता है ।

उक्त दोनों अष्टमेशों में दुर्बल भी यदि पाप ग्रह से देखा जाता हो तो रुद्र ग्रह कहलाता है ।

बलवान् रुद्रग्रह शुभ दृष्ट हो तो शूल पर्य्यन्त आयु होती है। अर्थात् अल्पायु हो तो प्रथम शूल पर्य्यन्त, मध्यायु हो तो द्वितीय शूल पर्य्यन्त और दीर्घायु हो तो तृतीय शूल पर्य्यन्त आयु होती है । प्रथम आदि शूल विभाग इस तरह समझना चाहिए, जैसे प्रथम दशाप्रद राशि से चतुर्थ पर्य्यन्त प्रथम शूल, पञ्चम से अष्टम पर्य्यन्त द्वितीय शूल, नवम से द्वादश पर्य्यन्त तृतीय शूल जानना चाहिए।

पूर्वोक्त योग में शुभग्रह का योग रहने पर भी शूल पर्य्यन्त आयु होती है ।

अगर रवि के भिन्न पापग्रह का योग हो तो पूर्वोक्त फल नहीं होता है । यहाँ रवि को पापग्रह नहीं मानते अतः रवि के योग रहने पर उक्त फल होता ही है ३५-३६

अथ पूर्वोक्तशूलान्तमायुषि विशेषमाह—

**मन्दारेन्दुदृष्टे शुभयोगाभावे, पापयोगेऽपि वा शुभदृष्टौ वा परतः ४०**

वि०—मन्दारेन्दुदृष्ट इति । मन्दारेन्दुदृष्टे = शनिकुजचन्द्रैर्दृष्टे, शुभयोगाभावे= शुभयोगरहिते रुद्रे सतीत्येको योगः । वा पापयोगे = मन्दारेन्दुदृष्टे रुद्रे पापयोगे सति द्वितीयः, वा शुभदृष्टौ = मन्दारेन्दुदृष्टे रुद्रे शुभदृष्टौ सत्यामिति तृतीयः, एतद्योगत्रये परतः = प्राप्तशूलात्परत आयुरवसानं भवति ॥ ४० ॥

भाषा—यदि रुद्र ग्रह के ऊपर शनि, मङ्गल और चन्द्रमा की दृष्टि हो और शुभ ग्रह से वियुत हो तो एक योग ।

वा रुद्रग्रह के ऊपर शनि, मङ्गल और चन्द्रमा की दृष्टि हो और पापग्रह का योग हो तो द्वितीय योग ।

वा रुद्र ग्रह के ऊपर शनि, मङ्गल और चन्द्रमा की दृष्टि हो और शुभ ग्रह से देखा जाता हो तो तृतीय योग।

इन तीनों योगों में पूर्व कथित रीति से प्राप्त शूल से अग्रिम शूल में निधन होता है ॥ ४० ॥

अत्र शुभपापग्रहनिर्णयमाह वृद्धः—

अर्कारमन्दफणिनः क्रमात् क्रूरा यथात्रयम् । चन्द्रोऽपि क्रूर एवात्र क्वचिदङ्गारकाश्रये ॥
गुरुध्वजज्ञकवयः स्युर्यथापूर्वं शुभग्रहाः । प्रत्येकं शुभराशिस्थ उच्चस्थो वा बुधः शुभः॥

भाषा—सूर्य, मङ्गल, शनि, और राहु क्रम से पाप ग्रह हैं, अर्थात् समान रूप से सूर्य पाप ग्रह उस से अधिक मङ्गल मङ्गल से अधिक शनि और शनि से अधिक राहु पापग्रह है। कहीं मङ्गल के आश्रय होने पर चन्द्रमा भी पाप ग्रह होता है। तथा बृहस्पति, केतु, शुक्र और बुध यथा पूर्व शुभग्रह होते हैं। जैसे सामान्य रूप से बुध शुभग्रह उस से अधिक शुक्र, शुक्र से अधिक केतु और केतु से अधिक बृहस्पति शुभ ग्रह है। शुभग्रह के राशि या अपने उच्च में स्थित बुध शुभ है अन्यथा अशुभ है।

अथ शूलेऽपि कदा मरणमित्याह—

**शूले चेत्तदन्तशूले ॥ ४१ ॥**

वि०—शूल इति। शूले चेत् = शूले चेन्मृतिः तदा तदन्तशूले = प्राप्तशूलावसानराशिदशायां निधनं स्यात् ॥ ४१ ॥

भाषा—प्राप्त शूल में भी कब मरण होगा इस का निश्चय करते हैं कि प्राप्त शूल में भी अन्तिम राशि की दशा में मरण होता है ॥ ४१ ॥

अथ पुनर्निधनयोगमाह—

**रुद्राश्रयेऽपि प्रायेण ॥ ४२ ॥ क्रिये पितरि विशेषेण ॥ ४३ ॥**
**द्वन्द्वे रुद्रे तदन्तं प्रायः ॥४४॥ प्रथममध्यमोत्तमेषु वा तत्तदायुषाम् ४५**

वि०—रुद्राश्रय इति। प्रायेण = बाहुल्येन, रुद्राश्रयेऽपि = रुद्राश्रितराशिदशायामन्तर्दशायां वा, निधनं भवति।

क्रिये इति। क्रिये = मीने, पितरि = लग्नस्थे, विशेषेण रुद्राश्रितराशिदशान्तर्दशायां निधनं भवति।

द्वन्द्वे इति। रुद्रे = रुद्रग्रहे, द्वन्द्वे = अष्टमभावस्थे, प्रायः तदन्तं = प्रायः रुद्रग्रहाश्रितराशिदशायां मरणं भवति।

प्रथमेति। वा तत्तदायुषां = अल्पमध्यदीर्घायुषां, प्रथममध्यमोत्तमेषु = प्रथममध्यमोत्तमेषु शूलेषु निधनं भवति ॥ ४२–४५ ॥

भाषा—बहुधा रुद्राश्रित राशि की दशा अन्तर्दशा में भी मरण होता है।
यदि मीन राशि लग्न में हो तो विशेष कर के रुद्राश्रित राशि की दशा अन्तर्दशा में मरण होता है।

यदि लग्न से अष्टम स्थान में रुद्र ग्रह बैठा हो तो प्रायः रुद्र ग्रहाश्रित राशि की दशा में मरण होता है।

अल्पायु, मध्यायु और दीर्घायु इन तीनों योगों में क्रम से प्रथम, द्वितीय और तृतीय शूल में मरण होता है ॥ ४२-४५ ॥

अत्र वृद्धः—

रुद्रयोः पापमात्रत्वे प्रथमर्क्षे मृतिर्भवेत् । मिश्रत्वे मध्यशूलर्क्षे शुभत्वे चान्त्यमे मृतिः ॥

भाषा—यदि पूर्वोक्त दोनों प्रकार के रुद्र ग्रह पापग्रह हों तो प्रथम शूल में मरण होता है। दोनों में एक शुभ ग्रह और दूसरा पाप ग्रह हो तो द्वितीय शूल में मरण होता है। यदि दोनों शुभ ग्रह हो तो अन्त शूल में मरण होता है।

अथ प्रकारान्तरेणायुर्योगनिर्णयाय महेश्वरग्रहमाह—

**स्वभावेशो महेश्वरः ॥४६॥ स्वोच्चे स्वभे रिपुभावेशप्राणी ॥४७॥**
**पाताभ्यां योगे स्वस्य तयोर्वा रोगे ततः ॥ ४८ ॥**

वि०—स्वभावेश इति। स्वभावेशः = आत्मकारकादष्टमेशः, महेश्वरः = महेश्वरग्रहो भवति।

स्वोच्चे = निजोच्चे, स्वभे = स्वर्क्षे स्थिते, आत्मकारके, रिपुभावेशप्राणी = द्वादशाष्टमेशयोर्मध्ये यो बलवान् स महेश्वरग्रहः स्यात् ।

स्वस्य = आत्मकारकस्य, पाताभ्यां = राहुकेतुभ्यां, योगे सति, वा = अथवा, रोगे = कारकादष्टमस्थाने, तयोः = राहुकेत्वोः, योगे सति, ततः = ताभ्यां द्वादशाष्टमेशयोर्यो बली स महेश्वरः स्यात् ॥ ४६-४८ ॥

भाषा—आत्मकारक से अष्टम स्थान का स्वामी महेश्वर ग्रह कहलाता है।

अगर आत्मकारक अपने उच्च में या स्वगृह में हो तो आत्मकारक से द्वादशेश में और अष्टमेश इन दोनों में जो बली हो वही महेश्वर ग्रह होता है।

अगर राहु या केतु से आत्मकारक युत हो या आत्मकारक से अष्टम भवन में राहु या केतु हो तो उन से अष्टमेश और द्वादशेश इन दोनों में जो बली हो वही महेश्वर ग्रह होता है ॥ ४६-४८ ॥

अथ ब्रह्मग्रहमाह—

**प्रभुभाववैरीशप्राणी पितृलाभप्राण्यनुचरो विषमस्थो ब्रह्मा ॥ ४९ ॥**

वि०—प्रभुभावेति । प्रभुभाववैरीशप्राणी = षष्ठाष्टमद्वादशेशानां मध्ये यो बली स, पितृलाभप्राण्यनुचरः = पितृलाभयोः लग्नसप्तमयोर्मध्ये यः प्राणी बली तस्यानुचरः पृष्ठस्थः, विषमस्थः = विषमराशिगतश्चेत् तदा स, ब्रह्मा = ब्रह्मग्रहो भवति । सप्तम-

भावभोग्यांशतो लग्नभुक्तांशं यावल्लग्नस्य पृष्ठं, लग्नभोग्यांशतः सप्तमभुक्तांशं यावत् सप्तमभावस्य पृष्ठम् ॥ ४९ ॥

भाषा—लग्न और सप्तम इन दोनों में जो वली हो उस से षष्ठेश, अष्टमेश और द्वादशेश इन तीनों में जो वली हो वह लग्न और सप्तम में जो वली हो उस के पृष्ठ राशि में स्थित हो कर विषम राशि में हो तो वह ब्रह्मग्रह कहलाता है।

सप्तम भाव के भोग्यांश से लग्न के भुक्तांश पर्य्यन्त लग्न के पृष्ठ और लग्न के भोग्यांश से सप्तम के भुक्तांश पर्य्यन्त सप्तम भाव के पृष्ठ समझना चाहिए ॥ ४९ ॥

अत्र विशेषमाह—

**ब्रह्मणि शनौ पातयोर्वा ततः ॥५०॥ वहूनां योगे स्वजातीयः ॥५१॥**
**राहुयोगे विपरीतम् ॥ ५२ ॥ वह्मा स्वभावेशो भावस्थः ॥ ५३ ॥**
**विवादे वली ॥ ५४ ॥**

वि०—ब्रह्मणीति। शनौ = शनैश्चरे, ब्रह्मणि = ब्रह्मत्वं प्राप्ते, वा पातयोः = राहुकेत्वोर्ब्रह्मत्वं प्राप्तयोः, ततः = षष्ठः ( षष्ठाधीश इत्यर्थः ), ब्रह्मा भवति।

वहूनां = एकाधिकानां ग्रहाणां ब्रह्मयोगे प्राप्ते सति, स्वजातीयः = अंशाधिको ब्रह्मा भवति।

राहुयोगे, विपरीतं = विलोमं ( अल्पांश एवेत्यर्थः ), ब्रह्मा भवति।

स्वभावेशः=य आत्मकारकादष्टमेशः तथा भावस्थः=अष्टमस्थश्च यः सोऽपि ब्रह्मा भवति।

विवादे=अत्रापि ब्रह्मत्वप्राप्तिरूपविवादे, वली=तयोर्मध्ये यो वली स ब्रह्मा भवति।

भाषा—यदि शनि, राहु या केतु बह्मत्व प्राप्त हो तो उस से षष्ठेश ब्रह्मा होता है। यदि एक से अधिक ग्रह में ब्रह्मत्व प्राप्त हो तो उन में अधिक अंश वाला ग्रह ब्रह्मा होता है।

राहु के योग होने पर विपरीत ब्रह्म ग्रह होता है, अर्थात् सब से अल्प अंश वाला ग्रह ब्रह्मा होता है।

एवं आत्मकारक से अष्टमेश और अष्टम स्थान में स्थित ग्रह भी ब्रह्मा होता है। यहां पर विवाद हो तो सब से वली ग्रह ब्रह्मा होता है ॥ ५०–५४ ॥

ब्रह्ममहेश्वरग्रहयोरायुर्ज्ञानमाह—

**ब्रह्मणो यावन्महेश्वरर्क्षदशादान्तमायुः ॥ ५५ ॥**
**तत्रापि महेश्वरभावेशत्रिकोणाब्दे ॥ ५६ ॥**

वि०—ब्रह्मण इति । ब्रह्मणः = ब्रह्मग्रहात् , महेश्वरर्क्षदशान्तं = महेश्वरग्रहाश्रितराशिस्थिरदशान्तं यावत् , आयुः = आयुर्दायः स्यात् ।

तत्रापि = महेश्वरग्रहाश्रितराशिस्थिरदशायामपि, महेश्वरभावेशत्रिकोणाब्दे=महेश्वराद्यो भावेशोऽष्टमेशः तस्य त्रिकोणाब्दे त्रिकोणराशिदशायां निधनं स्यात् ॥

भाषा—ब्रह्म ग्रह से महेश्वरग्रहाश्रित राशि की स्थिर दशा पर्य्यन्त आयु होती है। उस में भी महेश्वर ग्रह से जो अष्टमेश उस से त्रिकोण राशि की दशा में निधन होता है ॥ ५५-५६ ॥

अथ मारकग्रहनिधनयोगावाह—

**स्वकर्मचित्तरिपुरोगनाथप्राणी मारकः ॥५७॥ चित्तनाथः प्रायेण ॥५८॥ तद्दृक्षदशायां निधनम् ॥५९॥ तत्रापि कालाद्रिपुरोगचित्तनाथापहारे ६०**

वि०—स्वकर्मेति । स्वकर्मचित्तरिपुरोगनाथप्राणी = स्वात् आत्मकारकाल्लग्नाद्वा कर्मचित्तरिपुरोगनाथानां तृतीयषष्ठद्वादशाष्टमेशानां मध्ये यः प्राणी बली स मारकः स्यात् ।

चित्तनाथ; = उक्तमारकग्रहेषु षष्ठेशः, प्रायेण = बाहुल्येन मारकः स्यात् ।

तदृक्षदशायां = तत्तेषां मारकग्रहाणां ऋक्षदशायां राशिदशायां निधनं भवति ।

तत्रापि = मारकग्रहराशिदशायामपि, कालात् = सप्तमात् लग्नात्कारकाद्वेत्यर्थः, रिपुरोगचित्तनाथापहारे = रिपुरोगचित्तनाथानां षष्ठाष्टमद्वादशेशानां अपहारे अन्तर्दशायां निधनं स्यात् ॥ ५७-६० ॥

भाषा—आत्मकारक या लग्न से तृतीयेश, षष्ठेश, अष्टमेश और द्वादशेश, इन चारों में जो बली हो वह मारक होता है ।

मारक ग्रह जिस राशि में बैठा हो उस राशि की दशा में मरण होता है । उस में भी लग्न या कारक से जो सप्तम हो उस से षष्ठेश, अष्टमेश और द्वादशेश की अन्तर्दशा में मरण होता है ॥ ५७-६० ॥

अथ ग्रन्थान्तरे मारकस्थानमाह—

**अष्टमं मारकस्थानमष्टमादष्टमं च यत् । तयोरपि व्ययस्थानं मारकस्थानमुच्यते ॥
तत्राप्याद्यव्ययस्थानाद्द्वितीयं बलवत्तरम् ।**

भाषा—जन्म लग्न से अष्टम स्थान और अष्टम स्थान से अष्टम स्थान ( जन्म लग्न से तृतीय स्थान ) इन दोनों से व्यय स्थान अर्थात् सप्तम और द्वितीय स्थान मारक स्थान कहलाता है ।

अथ मारकेशविचारमाह—

**अल्पमध्यमपूर्णायुः प्रमाणमिह योगजम् । विज्ञाय प्रथमं पुंसां ततो मारकचिन्तनम् ॥**

महामारकसंज्ञौ तौ शनिकेतू इति स्मृतौ । जायाद्वितीयकाधीशौ मारकावष्टमेश्वरः ॥
षष्ठगे पापभूयिष्ठे षष्ठेशो मुख्यकारकः ।

भाषा—प्रथम अल्प, मध्य और पूर्ण आयुर्योगों का ज्ञान कर मारकेश का विचार करना चाहिए। शनैश्चर और सेतु महा मारक संज्ञक हैं। सप्तमेश, द्वितीयेश और अष्टमेश मारकेश होते हैं। अगर षष्ठ स्थान में बहुत पापग्रह हों तो षष्ठेश मुख्य मारक होता है।

अथ मरणसमयज्ञानमाह—

मारकेशदशाकाले मारकस्थस्य च पापिनः। पापे पापयुजां पाके सम्भवे निधनं नृणाम्॥
असम्भवं व्ययाधीशदशायां मरणं दिशेत् । तदभावेऽष्टमेशस्य दशायां निधनं पुनः ॥
मन्दश्चेत्पापसंयुक्तो मारकग्रहयोगतः । तिरस्कृत्य ग्रहान्सर्वान्निहन्ता पापकृच्छनिः ॥

भाषा—यदि मारकेश ग्रह की दशा में और मारक स्थान में स्थित पाप ग्रह की अन्तर्दशा में अथवा पाप ग्रह की दशा और उस की अन्तर्दशा में आयु का अन्तिम समय हो तो मनुष्य की मृत्यु होती है। उसमें असम्भव हो तो व्ययेश की दशा में उसमें असम्भव हो तो अष्टमेश की दशा में मरण होता है। यदि शनैश्चर पापग्रहों से युत हो तो सब पूर्वोक्त मारक ग्रहों को हटा कर वह स्वयं मृत्यु कारक होता है॥

इति महर्षिजैमिनिप्रणीतजैमिनिसूत्रटीकायां
द्वितीयाध्याये प्रथमः पादः ।

---

## अथ द्वितीयाध्याये द्वितीयः पादः

तत्र पितृकारकग्रहमाह—

**रविशुक्रयोः प्राणी जनकः ॥ १ ॥**

वि०—रविशुक्रयोरिति । रविशुक्रयोः=सूर्यभार्गवयोः मध्ये यः प्राणी बलवान्, जनकः = पितृकारकः स्यात् , ( तातस्तु जनकः पितेत्यमरः ) ॥ १ ॥

भाषा—रवि और शुक्र इन दोनों में जो बलवान् हो वह पितृकारक होता है॥१॥

अथ मातृकारकग्रहमाह—

**चन्द्रारयोर्जननी ॥ २ ॥**

वि०—चन्द्रारयोरिति । चन्द्रारयोः=चन्द्रमङ्गलयोर्मध्ये यो बलवानसौ, जननी= मातृकारकः स्यात् ॥ २ ॥

